बर्बाद कर दी। मुझे कुछ काम करना चाहिए। वैसे कर तो रहा हू ये—अभी-अभी ही, भूखो को अन्न दिलवाया, रोगियो को दवा दिलवा दी, इस चिलचिलाती हुई धूप मे खडा-खडा अपने गाव की सेवा कर रहा हू। दुनिया के सामने एक महान आदर्श उपस्थित कर दिया है मैंने। अगर अखबारो मे छप जाए तो सारी दुनिया जान लेगी कि श्री दयाल चाद विश्वास देश के महान जमीदारो मे से हैं। और जो नाम होने लगे तो बस सीधे पोलीटिक्स मे नेता बन जाऊगा। इस बार चुनाव हो तो उसमे भी खडा हो जाऊगा। हिन्दू महासभा के टिकट पर खडा हो जाऊगा। काग्रेस के टिकट पर भी खडा हो सकता हू मगर उसमे जेल जाना पडता है। हिन्दू महासभा ही ठीक है। नाम का नाम होगा और परम पवित्र सनातन धर्म की रक्षा भी होती रहेगी। बस यही ठीक है। अब जीवन मे जरा आगे बढना चाहिए। इतिहास मे नाम आना चाहिए। मास्टर बाबू के जरिये यह काम हो सकता है। बडे काम का है यह लडका। इससे अपनी प्रशसा के लेख लिखवाकर छपवा दूगा। मैं क्या, यही मास्टरवा छपा देगा। हीले-बहाने से दस-बीस-पचास इसकी जेब मे झुका दिया करूगा। बस, फिर तो यह अपनी सारी अग्रेज़ी की नालिज मेरे ऊपर खतम कर देगा। बडा विद्वान आदमी है यह पाचू भी। मगर है पट्ठा घमडी। खैर! कोई बुरी बात नही। विद्या पर तो गर्व होना ही चाहिए। लक्ष्मी और सरस्वती—यही तो गर्व करने लायक है। मेरे पास धनबल है, इसके पास बुद्धिबल है। यह मुझे अखबारो मे प्रसिद्ध कर देगा, मैं इसके और इसके परिवार को इस अकाल से मुक्त कर दूगा।

दयाल जमीदार के मन मे नई आशा, नया उत्साह जागा। उन्होने पाचू की तरफ देखा।

पाचू सिर झुकाए किसी गहरे खयाल मे डूबा हुआ था।

पान चबाते हुए पाचू दयाल जमीदार मे बराबरी की कल्पना अवश्य

कर रहा था, किन्तु उसका भूखा पेट व्यग्य बनकर मन मे निरतर चुभता रहा।

इधर जब कभी वह दयाल या मोनाई के सामने आता था तो लाख सतर्क रहने पर भी उसे अपनी लघुता का भास होने लगता था। व्यवहार की दुनिया ने धीरे-धीरे उसे यह महसूस करा दिया कि विद्या और बुद्धि के बल पर आदमी अपने बडप्पन की साख नही पुजा सकता। साख पुजाने के लिए पैसा चाहिए। पैसा सबसे बडी शक्ति है। दूसरे ही क्षण पाचू अपने इन विचारो को हीन मानकर उन्हे उपेक्षा की दृष्टि से देखता था। यह सोचकर उसे बडा बल मिलता था कि दुनिया मे सदा से ही बुद्धि को धन से भी ऊचा स्थान मिला है। वह सोचता कि अगर वाल्मीकि न होते तो राजा रामचन्द्र को कौन जानता ? रवीन्द्रनाथ यदि कवि न होते तो प्रिंस द्वारकानाथ टैगोर के नाती के रूप मे उन्हे कौन पूजता ? वह खुद अगर पढा-लिखा न होता तो दयाल क्या उसकी इस तरह लल्लो-पत्तो करते ?

लेकिन यह सब होते हुए भी वह दयाल के आगे कितना शक्तिहीन, कितना नगण्य है !

समुद्र की लहरो की तरह ऊचे-नीचे विचार आगे बढते और फिर पीछे हट जाते थे। वह सोचने लगता कि शिक्षित निर्धन न होकर अगर वह मूर्ख धनी होता तो सुखी रहता। सभ्य समाज मे मूर्ख धनी का स्थान शिक्षित निर्धन से अधिक सुरक्षित होता है। वह और उसके विद्वान पिता अपने परिवार के साथ गाव के किसी भी दूसरे गवार की तरह ही भूखो मर रहे है, जबकि दयाल जमीदार तोद पर हाथ फेरकर गुलछर्रे उडाता है। दयाल, मोनाई शक्तिमान है—केवल इसीलिए कि उनके पास पैसा है।

मन के अधेरे मे पाचू डूबने लगा। दम घुटने लगा। एक आह गले से अटकती हुई बाहर निकली और फिर वैसे ही दबा दी गई। पाचू का सिर झुका हुआ था, हथेली से ठुड्डी पकडे हुए, बाया हाथ कमर पर टिका हुआ, दाहिना पैर एक कदम पीछे और बाया आगे जमाकर वह इतनी देर

से खडा हुआ था। मजबूरी की इस दम घोटनेवाली भावना मे शरीर अस्थिर हो उठा। हाथ ठुड्डी से हटकर नीचे आ गया, दोनो हाथ कमर के पीछे जाकर बध गए, और दोनो पाव बराबर आ गए। वह अनमना हो गया।

चीलो, कौओ लौर कुत्तो के सामूहिक शोर के प्रति उसके कान चेतन हुए। पाचू ने सिर उठाकर सामने देखा—मोनाई, अज़ीम एक तरफ, दयाल ज़मीदार अपने हाली-महालियो के साथ दूसरी तरफ, इन दोनो के बीच से गुजरकर पाचू की नज़रें मोनाई के मदिर तक पड रही थी। पाचू ने देखा, मदिर के दरवाज़े पर पछाही लठैत अब पहरा नही दे रहे थे। मदिर के सामने पडे हुए ब्राह्मणो पर आखे फिसलती थी, मगर वह पहले घूरे को ही देखना चाहता था। वहा भी भीड इस वक्त तक तितर-बितर हो चुकी थी, इक्का-दुक्का आदमी चील, कौओ, और कुत्तो के जमघट मे एक शक्तिहीन शत्रु बनकर घूरे को घूरता हुआ दिखाई दे रहा था।

पाचू को यह दृश्य अच्छा न लगा। घूरा इस वक्त उसे मरघट की तरह मनहूस लग रहा था। पहले आदमियो का मेला लगा हुआ था। लोग पर लोग टूट रहे थे। चील, कौए और कुत्तो से घमासन लडाई छिडी हुई थी। आदमी तगडा पड रहा था। उस दृश्य मे कितना जीवन था, कितनी क्रियाशीलता थी! और अब? वह मैदान छोडकर चला गया है। क्या, बात क्या है? घूरे पर की जूठन भी अभी खत्म नही हुई। कुछ देर पहले झुड के झुड आदमी पेट के लिए आपस मे जितना लड रहे थे, उतना वे अपना पेट भर नही सके थे। तब फिर वे चले क्यो गए?

तुरत ही पाचू को मोनाई के घर की गोलियो और लाठियो की याद आ गई। सारी बात उसके दिमाग मे साफ झलक उठी। आदमी भूख की तकलीफ सहते-सहते टूट ज़रूर गया है, परन्तु इतने दिनो तक अह के साथ पीडा के सहवास ने उसे एक तरह से इसका आदी भी बना दिया है। अन्न पाने की झूठी आशा लिए हुए, भूख से लडकर दिन गुज़ारते हुए भी वह

जीवित है, परन्तु गोलियो और लाठियो से लडने जाकर उसे तुरन्त ही अपनी जिन्दगी से हाथ धोना पडता। आदमी जीवन से प्यार करता है, मौत से, जहा तक बन पडता है, वह दूर ही रहना चाहता है।

मौत के ठेकेदार ज़मीदार दयाल विश्वास को सामने देखकर भूखे हट गए थे। उनके पैर हट जाने के लिए सामूहिक रूप से अपने-आप उठ पडे थे। अब चीलों और कौओ के समान शत्रु रह गए थे। इनका शोर और काव-काव हवा के ज़र्रे-ज़र्रे मे भर गया था। कान उस शोर के इस कदर आदी हो चुके थे कि ध्यान दिए बगैर वे आवाज़ें अब खलती नहीं थी—एक तरह से सुनाई ही नही देती थी।

एक बार पहले भी जब इस हगामे से आदमियो की चीख-चिल्लाहट और कराह कम होते-होते मिटने लगी थी, तब पाचू के कानो ने जागकर उस कमी को महसूस किया था, उसकी आखें फौरन ही उठ गई थी। लोगो के हटकर चले जाने पर भी उसका ध्यान गया था। मगर उस वक्त दयाल ज़मीदार बडे जोरो के साथ मोनाई के धुर्रे उडा रहे थे। पाचू की दिलचस्पी उस वक्त उसमे ही थी। उन भूख के मतवालो को नज़र-अन्दाज़ करके, वह दयाल ज़मीदार के रौब मे, मोनाई पर अपनी विजय का अनुभव करने मे फसा हुआ था। बाद मे यह नशा धीरे-धीरे उतर चला। वह फिर सिर झुकाकर सोचने लगा था कि इन हारनेवाले और हरानेवाले दो पूजीशाहो के सामने उसकी हस्ती ही क्या है? चाहने पर पल-भर मे दयाल ज़मीदार उसका भी पानी इसी तरह खडे-खडे उतार सकता है। चाहने पर मोनाई भी उसे मखमल मे लपेटकर दस मार सकता है। और पाचू चाहने पर भी इन दोनो मे से किसीको कुछ भी नही कह सकता, क्योकि वह कायर है। गाव के कमतरीन इसान भी पाचू से अच्छे है। वे अब दयाल या मोनाई की सलामने-खुशामदे तो नही करते।

कोल्हू के बैल की तरह हीनता के चक्कर मे घूमता हुआ पाचू अपने अपाहिजपन से खीझ उठा। लेकिन इस हार, शर्म और बेचैनी से भागकर वह जा ही कहा सकता है? अपने अदर से वह इस गतिरोध को क्योकर

दूर करे ? उसके दिमाग की ऊपरी सतह मे अनेको उखडे-उखडे-से विचार, तालाव के साफ पानी के अन्दर तेज़ी से आती-जाती कतराती हुई मछलियो की तरह झलकते तो थे, मगर चेतन बुद्धि की पकड मे वे नही आ रहे थे। पाच् विचार-शून्य, सिर झुकाए खडा था।

दयाल ज़मीदार पाचू मे अपनी पब्लिसिटी कराने का निश्चय कर उसकी ओर देखने लगे। उन्होने सोचा, किसी गहरे खयाल मे डूवा हुआ है।

उसका ध्यान अपनी ओर आकृष्ट करते हुए दयाल ज़मीदार वोले—"देख लिया मास्टर, ये हैं अपने देशभाई। लाखो चूसकर इक्यावन रुपये की गुठली थूक रहे हैं जैसे देश पर वडा भारी एहसान कर रहे हो।"

कहते हुए दयाल ने रुपयो को पैर से ठुकरा दिया। तैश मे आकर वोला—"चार पैसे कमाकर नवावजादा हो गया है साला। वो दिन भूल गया जव घर मे खाने के भी लाले पडे हुए थे।"

मोनाई सिर झुकाए, हाथ जोडे, चुपचाप खडा था। दयाल कहते गए—"एक तो सडा हुआ अन्न खिलाकर इतने ब्राह्मणो को मौत के मुह मे डाल दिया, और अव इक्यावन रुपये देकर घनश्यामदास विडला वनना चाहता है, कमीना! इससे पूछो भला, इक्यावन रुपल्ली मे डॉक्टर क्या अपने हाड-मास से जिलाएगा इतने मरीज़ो को ?"

मोनाई ने देखा, देवता सतुष्ट नही हुए। वह पहले से ही जानता था। विनयपूर्वक वोला—"मेरे पास रुपये होते तो अपनी जान तक देने से न चूकता। वामन ठाकुर की सेवा मे अगर तन की चमडी भी अरपन कर द् तो भी उरिन नही हो सकता। राजा वहादर तो जानते ही हैं कि उस दिन की वारदात मे जो दो-चार पैसे वाल-वच्चो के लिए कमाए थे सो भी भगवान जी ने ले लिए। दुक्खम सुक्खम किसी तरह "

"दुक्खम-सुक्खम! हुं!" दयाल ने मुह वनाया, फिर आवाज मे तेज़ी लाए—"और वे हज़ारो वोरे जो तुम्हारे तहखाने मे चुने हुए हैं ?"

मोनाई इसका जवाव देने के लिए तैयार था। फौरन वोला—"वो आपके है मालिक। आपके राज मे जो कुछ भी है, वो सव हज़ूर का

ही है।"

यह कहकर मोनाई ने एक दबी निसास छोडी जो दयाल जमींदार तक को सुनाई दी।

दयाल तमककर बोले—"देख लिया न मास्टर इस कमीने को। एहसान मानना तो दूर, उलटे ताने कसता है। साला मेरी प्रजा को भूखा मार-मारकर अपनी तिजोरी भरता रहा। गाव मे गोलिया चलानी पडी इस इस कमीने के कारण। दारोगाजी की नज़रो से इसका गोदाम बचाया मैंने, नही तो आज जेल मे चक्की पीसता होता। इसके अपराधो की सीमा है भला? बादशाही होती तो साले की खाल खिचवाकर चील-गिद्धो को खिला देता। धन के लोभ मे इस कमीने ने बेचारे निर्दोष ब्राह्मणो पर यह अत्याचार किया। मेरा तो कलेजा फटा जाता है अपने देशवासियो की ये दुर्दशा देख-देखकर। छेदाशिंग, तोड दो इसका गोदाम।"

मोनाई की बनिया-बुद्धि जाग उठी, चाल सूझी। बिना घबराए, बिना झिझके, बडी शान्ति के साथ उसने तुरन्त ही हाथ जोडकर कहा—"इत्ती तकलीफ काहे को करते हैं मालिक? चार मजदूरे मेरे साथ कीजिए। आप जहा कहे तहा बोरे धरवाय दू। इस बारदात के बाद मैं तो आपै घबराय उठा हू। सत्त कहता हू। उस दिन आपने तो इस दास के लिए बडी कोसिस कर दीनी, मुल पुलुस वालो की निगाहै आप समझैं कि बडी पत्थरफोड होती हैं। तब से तीन बार दरोगाजी का आदमी आय चुका है मेरे पास। दस हज़ार मागता है नही तो तलासी लेवेगा।"

दयाल जमींदार चक्कर मे आ गए। एक नया दुश्मन, उससे भी अधिक शक्तिशाली, मोनाई के गोदाम पर दात गडाए बैठा है। रौब नर्म पडा, उत्सुक होकर पूछा—"फिर?"

दिल ही दिल मे मोनाई की बाछें खिल गईं, मगर चेहरे की एक शिकन तक न बदली। उसी तरह से उसने जवाब दिया—"रुपये तो मेरे पास हैं नही राजा बहादर। औ' पुलुस की नज़रो मे आयके फस तो गया ही हू। गिरहचक्कर है हमारा—पिरालब्ध फिर गई है, जौन है तौन।

कहलाय दिया कि बाबा, जबरजस्त का ठेंगा सिर पर, उठाय लै जाओ।"

कहकर मोनाई ने टूटकर एक आह भरी।

दयाल ज़मींदार का दिल बैठ रहा था। चेहरे की अकड़ के ऊपर खिसियानपन की एक पर्त चढ़ गई। मोनाई की नज़रों से छिपा न रहा। एक झलक दयाल के चेहरे को देखकर फिर अपनी बात जारी कर दी— "आपके चरनों की सौगन्ध खाय के कहता हूं हजूर, कि मेरा तो चित्त हट गया है इस काम से। कहां तक नुकसान सहूं? मैं तो अपने बाल-बच्चों को लेके कलकत्ते चला जाऊंगा। भगवानजी का ही भरोसा है अब तो!"

यह कहकर मोनाई ने फिर ज़ोरदार निसास छोड़ी। एक बार दयाल को, मास्टर बाबू को देखकर फिर अज़ीम की ओर देखते हुए उससे कहने लगा—"अज़ीमा, बेटा ज़रा छेदासिंह के साथ जायके गुदाम की ताली सौंप दे। जब दारोगा जी का आदमी आवै तो हजूर के पास भेज देना। मैं उरिन हो गया।"

दयाल ज़मींदार मन ही मन उबल तो बेहद रहे थे, मगर पुलिस का दारोगा उनके लिए भी भारी पड़ रहा था। उन्हें मोनाई की इस बात पर यकीन तो कतई नहीं आ रहा था, लेकिन यह ज़रूर समझते थे कि दारोगा को रिश्वत देकर मोनाई उन्हें परेशान कर सकता है। इसके साथ ही वह ये भी नहीं चाहते थे कि मोनाई की धमकी-भरी चाल के आगे उनका सिर झुक जाए। दिमाग इस गुत्थी में अटका हुआ था। उनका रियासती मिज़ाज पुलिस, दारोगा और मोनाई जैसे 'तुच्छ कीड़ों' से हार मानना हरगिज़ नहीं बर्दाश्त कर सकता था। अचानक उपाय सूझा। उन्होंने तय किया कि गांव में चावल ज़रूर ही बंटवाना चाहिए। पब्लिक की भलाई का बहाना लेकर दारोगा क्या, गवर्नर तक को नीचा दिखाया जा सकता है।

दयाल ज़मींदार ने हुक्म दिया—"छेदासिंग! ले आओ चाभी। रोज़ सवेरे और शाम दीन-दुखियों को चावल बांटो। गांव में ढिंढोरा पिटवा दो कि आज शाम को अ॰ स्कूल के बरामदे में सब लोग चावल लेने के लिए इकट्ठा हो जाएं।

फिर मोनाई की तरफ देखकर बडे रूखे स्वर मे दयाल ने कहा—"दारोगा का आदमी आए तो कह देना कि मैंने दारोगाजी को बुलवाया है। समझ लूगा।"

कहकर दयाल जमींदार फौरन ही चल दिए।

"आओ मास्टर।" दयाल के कहते ही पाचू चुपचाप उसके साथ हो लिया।

पाचू को साथ लेकर दयाल अपने घर की तरफ चले। मोनाई हाथ मलता रह गया।

६

कोठी पर पहुचते ही दीवानजी ने जमींदार को सूचना दी कि यूनीयन बोर्ड के सेक्रेटरी मिस्टर दास आए हुए हैं, और उन्हें गेस्ट हाउस मे ठहराया गया है।

यह खबर सुनकर दयाल बेहद खुश हुए। पाचू से कहने लगे—"अगर दारोगा वाली बात सच भी है, तब भी मेरा कोई कुछ नही बिगाड सकता। गाव मे यूनियन बोर्ड खुल जाएगा तब अगर चाहू तो मोनाई का सारा स्टाक जब्त करवाकर उसी दारोगा बेटे की निगरानी मे अपने यहा उठवा मगाऊ। सरकारी गोदाम मेरे यहा ही रहेगा। सेक्रेटरी और एस० डी० ओ० को कुछ ले-देकर दारोगा साले को ऐसा अगूठा दिखाऊ कि वो भी जिंदगी-भर याद करे। और मोनाई को तो मैं तबाह करके ही दम लूगा। कमीना मुझे पुलिस का डर दिखाता था। समझ लूगा उसको पुलिस..."

इसके बाद दयाल जमींदार ने पुलिस और ब्रिटिश राज की मान्यता

के साथ गहरा रिश्ता जोड़ते हुए पराई हुकूमत पर अपना गुस्सा जाहिर किया।

पाचू तब यह सोचने लगा कि हुकूमत के हामी भी हुकूमत को कितनी बुरी नजर से देखते हैं। और उसे आश्चर्य हुआ कि फिर भी दयाल और उसके वर्ग के लोग दुनिया पर अपनी हुकूमत कायम रखना चाहते हैं। आदमी जिस चीज से नफरत करता है, उसीको चाहता भी है—मनुष्य के स्वभाव में यह विरोधाभास क्यों?

दयाल जमीदार पाचू को आज अपने शीश महल में ले चले। शीश-महल की शोहरत दूर-दूर तक फैली हुई थी। पडोस के एक दूसरे जमीदार, गौरीपुरी के नवाब साहब को नीचा दिखाने के लिए ही दयाल ने यह शीश-महल बनवाया था। पुश्तैनी हवेली का मेहमानखाना बहुत खस्ता हो गया था। उसकी मरम्मत कराने का इरादा करते-करते, लाग-डाट के फेर में, नये सिरे से तिमजिली इमारत बनवा डाली। गौरीपुर के नवाब ने अग्रेजी ढग का मेहमानखाना बनवाया था। शहर से बिजली का कनेक्शन तक दौडा मगाया। दयाल जमीदार ने तैश खाकर कलकत्ते से इजीनियर बुलाए। गौरीपुर के नवाब ने सिर्फ बिजली ही लगवाई थी, इन्होंने टेलीफोन भी मगवा लिया। थैलियो के मुह खोल दिए। फर्शी मजिल पर नई कचहरी बनी, गुमास्तो को बरसो की मसनद-गद्दी छोडकर कुर्सी-मेज पर बैठने की आदत डालनी पडी। दीवानजी का कमरा अलग बना। जमीदार की कचहरी मे सिहासननुमा कुर्सी, एक बडे और मोटे कालीन पर, सामने रक्खी गई, कुलीन और सम्मानित सदस्यो के लिए सिहासन के दोनो तरफ सोफा सेट रक्खे गए। बिजली की रोशनी और पखो की तो भरमार थी। पहली मजिल पर एक तरफ दयाल जमीदार की लायब्रेरी थी, और दूसरी तरफ मेहमानो के लिए कमरे। सबसे ऊपर शीशमहल बनवाया गया था। शीशमहल देखा बहुत कम लोगो ने था, मगर तारीफ बहुतो ने सुनी थी।

पाचू पहली मजिल तक से परिचित था। लायब्रेरी मे वह दयाल के

लडके को पढाया करता था। मेहमानो के कमरे भी उसने देखे थे और उनकी सजावट से वह प्रभावित भी हुआ था। शीशमहल देखने की इच्छा तो बहुत दिनो से थी, परन्तु खुद कहकर देखना उसे पसन्द नही था। आज दयाल जमीदर के सग वह शीशमहल वाली मजिल पर गया।

बडे हॉल मे घुसते ही दाहिनी तरफ एक बनावटी झरना और उसके साथ ही लगा हुआ फव्वारा था। झरने से लगी हुई दीवार पर, शीशे मे जगल और झरने का दृश्य अकित किया गया था। बनावटी झरने मे जगह-जगह रगीन बल्ब फिट किए गए थे। दीवारें शीशो पर बनी हुई रगीन तस्वीरो से मढी हुई थी। बीच-बीच मे कद्दे-आदम आईने लगे हुए थे। पेंट की हुई छत थी जिसमे बिजली के झाड-फानूस लटके हुए थे। कीमती फारसी कालीनो से हाल का सगमर्मरी फर्श सजाया गया था। आधे हॉल को घेरे हुए दो फुट ऊचा गद्दा पडा था, जिसपर रेशम की चादनी बिछी हुई थी। रेडियोग्राम, पियानो, हारमोनियम, तबला, सितार, वीणा, वायलिन एक ओर सजाकर रक्खे हुए थे। शराब के लिए दो कीमती मेजें दोनो तरफ रक्खी हुई थी। दरवाजो पर रेशमी परदे पडे थे। हॉल के चारो कोनो मे शीशम के खूबसूरत स्टैण्डो पर विभिन्न मुद्राओ मे नग्न नारी-मूर्तिया रक्खी हुई थी। हर दरवाजे के दोनो तरफ खूबसूरत स्टूलो पर गगा-जमनी गमलो मे विलायती फूल शोभा बढा रहे थे। हर दो तकियो के बाद गद्दे के नीचे पीतल के बडे बडे उगालदान भी रक्खे हुए थे। उसके बाद रास्ते के लिए थोडी-सी जगह छोडकर हॉल के दोनो तरफ दीवारो से सटाकर दो बडे-बडे खूबसूरत शो-केस रखे हुए थे, जिनमे दयाल और उनके कुछ पुरखो द्वारा अन्य जमीदारो, नवाबो और अग्रेज दोस्तो से पाए हुए उपहार सजाकर रखे गए थे। उनमे ज्यादातर चादी और सोने के खिलौने, मूर्तिया, सागर व सोना के सेट वगैरह थे। उन उपहारो मे एक बर्मा के बने हुए भगवान बुद्ध भी थे, जिन्हे दयाल जमीदार के एक नामी-गिरामी नवाब दोस्त ने भेंट किया था। दयाल जमीदार के परदादा को मीर जाफर ने खिताब, खिलअत व सनद दी थी, सो भी शो-केस की सजावट बढा रही थी। बडे-बडे अग्रेज

अफसरो से पाए गए उपहारो मे अट्ठानवे फीसदी उनकी दस्तखती तस्वीरे थी, दो-तीन मेम साहबाओ की भी थी। पिछले कलेक्टर की मेम ने अपनी तस्वीर पर 'टु डियर दयाल' लिख दिया था।

सामने हाथी-दात के नक्काशी किए हुए अठपहलू फ्रेम मे एक कीमती घडी थी।

दयाल जमीदार ने बडे उत्साह और अभिमान के साथ पाचू को हर चीज़ दिखाई और कहा—"इस कमरे की रीयल ब्यूटी तो शाम को देखना मास्टर! और इसके बाद वह जो अदर का रॉयल कमरा है न, उसे भी दिखाऊगा तुम्हे! देखकर तुम भी कहोगे कि हा किसी रईस का विलास-भवन देखा।"

फिर उन्होने हॉल की हिन्दुस्तानी सजावट का खास तौर पर ज़िक्र करते हुए बतलाया—"इसमे एक पोलीसी है। कोई अग्रेज़, चाहे वह लाट साहब का नाती भी क्यो न हो, मेरे शीशमहल मे आएगा तो उसे हिन्दुस्तानी ढग से ही बैठना पडेगा। कुर्सिया जानबूझकर ही नही रखवाई है मैने। हिन्दुस्तानी नाच-गानो की महफिलें करवाता हू, कि बेटा, लुक अवर नेशनल आर्ट।"

इसके बाद दयाल जमीदार ने यह कहकर पाचू की इज्ज़त-अफज़ाई की कि आयन्दा किसी महफिल मे वह उसे ज़रूर बुलाएगे। फिर नौकर को बुलाकर झरनेवाली टकी मे पानी चढाने का हुक्म दिया। झाड और फानूसो से गिलाफ उतरवाए। आज मास्टर बाबू की खातिरदारी मे शीश-महल को रौशन किया जाएगा।

पाचू को इस समय दयाल जमीदार की दोस्ती और अपने शीशमहल देखने के सौभाग्य से गर्व नहीं हो रहा था। उसे गुस्सा आ रहा था कि दयाल के पास इतना ऐश्वर्य क्यो है। उसे दयाल से नफरत हो रही थी। इसीलिए वह शुरू मे ज्यादातर चुप रहा। बोलने का काम खुद दयाल ज़मींदार कर रहे थे। हर बात मे वह अपना ही शाहनामा बखान रहे थे। पूरी बेतकल्लुफी बरतते हुए पाचू अकडकर मसनद पर लेटा रहा। शरबत

आया, शरबत पिया—जैसे वह उसका हक हो। पनडब्बे से पान निकाल-कर खाता रहा।

सुनते-सुनते और मन ही मन विद्रोह करते हुए पाचू थक गया। आखिर विद्रोह फूटा और बीच-बीच मे खुद उसने भी लनतरानिया सुनानी शुरू की। वह दयाल जमीदार को पछाडना चाहता था। उसने यह प्रकट किया कि जैसे उसे रईसो से इन आराइशो और महफिलो की सदा से आदत रही है। अमेरिकन प्रिंसिपल मि० जॉर्डन का प्रिय शिष्य होने के नाते उसे विलायती समाज मे दुनिया देखने के हजारो मौके मिले हैं। विलायती मर्द और औरतो को प्यार और मुहब्बत मे जी खोलकर आजादी बरतना अच्छा लगता है।

ऐश्वर्य का भूखा बुद्धिजीवी पाचू धनाधीश होने के कारण 'बडे आदमी' कहे जानेवाले दयाल जमीदार पर अपने बडप्पन का सिक्का जमाने का प्रयत्न कर रहा था। अपनी विलासिता और रोमास की झूठी कहानियो ने उसने दयाल जमीदार पर अपना रग जमा दिया।

दयाल जमीदार को कलकत्ते की कुछ विलायती कसबियो का हाल तो जरूर मालूम था, मगर अग्रेजी सोसाइटी का घुल-मिलकर लुत्फ उठाना उन्हे कभी भी नसीब न हुआ था। हर साहब को उन्होने दावत दी थी, लेकिन किसी साहब ने उन्हे कभी पूछा तक नही—अपनी तस्वीर मे 'डियर दयाल' लिखनेवाली पिछले कलेक्टर की मेम साहब ने भी नही। दयाल जमीदार पाचू के विलायती अनुभवो मे रस लेने लगे। खोद-खोद-कर पते की बातें पूछते थे। पाचू की उडन-छू लनतरानिया उन्हे होठ चाटने और रह-रहकर ठडी-गर्म सासें छोडने पर मजबूर कर रही थी।

दयाल जमीदार के विलास-भवन मे बैठकर अपने देशी विलायती रोमानो की मनगढत कहानियो से खुद पाचू को तकलीफ महसूस होने लगी। उसका चित्त चचल हो उठा। दयाल के प्रति निरर्थक क्रोध और घृणा के थपेडे स्वय उनके मन पर ही तमाचे मारने लगे।

तभी सोनाई के आने की खबर मिली। दयाल जमीदार ने उसे वही

बुला लिया। मोनाई आकर तरह-तरह से मलामतें-खुशामदें करने लगा।

पाचू को बेहद गुस्सा आ गया। यह शख्स आत्मसम्मान का भाव खोकर बडे लोगो के सामने इस तरह गिडगिडाया क्यो करता है ? जात मे, परजात मे, सैकडो से अच्छी हैसियत रखनेवाले इस वैष्णव केवट के पैरो तले सारा गाव दबा पडा है, चौदह पीढियो के खानदानी जमीदार और रईस, दस-पद्रह हजार अन्नदाता किसानो के स्वामी और अन्नदाता, श्रीमान दयाल चाद विश्वास की परपरागत प्रतिष्ठा को भी अपनी बढती हुई शक्ति से बार-बार झटके देनेवाला, दुनिया की नजरो मे नीच और नाचीज यह मोनाई अपनी लाखो की दौलत लेकर भी दयाल जमीदार के सामने घुटने क्यो टेक देता है ? यह दयाल का गुलाम क्यो बन जाता है ? क्यो ? क्यो ?

मोनाई की पराजय मे पाचू इस समय अपनी पराजय देख रहा था। अपनी निर्धनता के कारण वह दयाल से हार गया था और यह चाहता था कि दयाल जमीदार जीत न पाए। खीझकर वह सोचने लगा, मोनाई तो दौलतमद है, फिर यह क्यो दबता है ? दयाल को ये मुहतोड तुर्की-बतुर्की क्यो नही सुनाता ? कायर कही का।

पाचू की अपनी कायरता भी झाकने लगी। उसके आभास मात्र से ही वह विचलित हो उठा। वह इन दोनो के आगे कायर हो जाता था। इस ग्लानि से बचने के लिए, वह जरा अकडकर मसनद पर लेट गया और लेटे-लेटे ही पनडिब्बी की ओर हाथ बढाया। पान खत्म हो चुके थे। फौरन ही उसने दयाल के नौकर को आवाज दी। दयाल जमीदार ने पूछा—"क्या चाहिए मास्टर ?"

"कुछ नही। इस डिबिया के वैधव्य को देखकर जरा दया आ गई।" पाचू ने मोनाई के सामने दयाल जमीदार से मजाक करके अभिमान का बोध किया।

'हो-हो-हो !' करके दयाल हस पडे। फिर मजाक का जवाब दिया—"यह विधवा नही, सदा सुहागिन है मास्टर। दिन मे सैकडो आने-

जाते रहते हैं।"

कहकर दयाल आप ही अपने मजाक का मजा लूटते हुए हँस पड़े।

पाचू ने भी सुर मे सुर मिला दिया, कहने लगा—"इसीलिए तो और भी दया आती है। जिस दीपक के पास सैकडो पतग आते हो, वह यदि किसी समय पतगविहीन हो जाए तो उसे कितनी पीडा होती होगी। अरे, पान ले आओ।"

नौकर सामने खडा था। लगे हाथ पाचू ने उसे भी हुक्म दे डाला, और इस तरह हुक्म देनेवाले का एक मौका दयाल से झटककर उसे बहुत खुश हुआ।

मोनाई अपनी अरजी के फैसले का इतजार कर रहा था। घुटनो मे सिर झुकाए, हाथ बाधे बैठा था। यहा की बातो पर उसका जरा भी ध्यान न था।

छेदासिह अपने मालिक का हुक्म पाकर दूसरे लठैतो के साथ मोनाई के गोदाम का मालिक बन बैठा था। बोरे उठवाकर उसने गोदाम से बाहर फिकवा दिए। उन्हे देखकर आसपास फिरते हुए भूखे जन हिंसक आह्लाद और जोश से झपटकर समीप आए। बोरे यो फेंके जा रहे थे जैसे ठाकुर की मूर्तिया मदिर से बाहर फेंकी जा रही हो। लोगो को सहसा विश्वास नही हो रहा था। मोनाई के गोदामो मे हजारो बोरे देखकर वही अविश्वासमय आह्लाद उमड आया जैसा कि उन्हे ब्रह्मभोज और जूठन को देखकर हुआ था। परन्तु उनके पाव ठिठककर रह गए। चावलो के इन बोरो मे शहीदो का खून झलक रहा था। और वे खूनी ही इन बोरो को बाहर फेंक रहे थे।

मूछो पर ताव देकर डपटता हुआ, छेदासिह एक तरफ तो अपने लठैतो को बोरे निकालने का हुक्म देता, और दूसरी तरफ मोनाई की सात जाने-आनेवाली पीढियो के साथ अपने क्षत्रिय रक्त का मौखिक रूप से मिश्रण भी करता जाता था।

बारह रुपल्ली का नौकर, मामूली जमींदार का सिपाही ठाकुर छेदासिह

मोनाई जैसे लखपती के मुह पर लात जमा सकता था। जमींदार का सिपाही होने के नाते उसे प्रजा के जान-माल और आवरू पर सर्वाधिकार प्राप्त थे। छेदासिंह ने अपने साथ के पच्चीस लठैतो को चार-चार बोरे इनाम मे बाट दिए। दस बोरे चावल उसने अपने लिए रिजर्व किए, जिनमे से पाच बोरे अपने जूतो के बल पर उसने मोनाई के हाथ तत्काल बेचे भी और रुपये भी नकद वसूल किए। जूते मार-मारकर मोनाई का पानी उतार दिया। फिर वही पाचो बोरे उठवाकर स्कूल मे भिजवा दिए। इसके बाद उजडे हुए गाव मे ढिढोरा पीट दिया गया। ज़िदा लाशो मे फिर से जीवन दमकने लगा।

मोनाई एक ही दिन की लूट मे ठडा पड गया था। चावल की लूट से भी ज़्यादा उसे जूतो की मार खाने का गम था। एक बार हाथ उठ जाने के बाद छेदासिंह अब उसे,जब चाहेगा पीट लेगा, और मोनाई से यह रोज़-रोज़ की मार हरगिज़ बर्दाश्त न हो सकेगी। इसीलिए, दयाल के सिपाही के जूतो से बचने के लिए, उसे मजबूर होकर फिर दयाल की ही शरण म आना पडा था। स्वार्थ ने उसे मजबूर कर दिया था। उसने बिना किसी शर्त के दयाल ज़मीदार के सामने आत्मसमर्पण कर दिया।

हाथ जोडकर गिडगिडाते हुए मोनाई बोला—"आप तारै तो तर जाऊ, और मारना चाहे तो हजूर के चरन-कमल मे दास का सिर हाजिर है। बाकी अन्नदाता, अब छिमा कर दीजिए। आप माई-बाप है, जो उठ मजूर करेगे उसे सिर माथे पर धरौंगा सरकार। मुल मेरे पेट पर लात न मारै राजा बहादर—मेरे रुजगार की रच्छा कर लें।"

मोनाई की इसी पराजय से प्रसन्न होकर दयाल बाबू पानू मास्टर मे मज़ाक करते हुए अपनी खुशी ज़ाहिर कर रहे थे। अपनी शक्ति के माहात्म्य बखानते हुए उन्होने यूनियन बोर्ड के सेक्रेटरी के आगमन की सूचना मोनाई को दे दी थी। एक नौकर को भेज भी चुके थे कि सेक्रेटरी साहब अगर गुस्ल वगैरह से छुट्टी पा चुके हो तो उन्हे ऊपर बुला लाए।

मिस्टर दास तशरीफ लाए। सावला रग, निहायत दुबले, लम्बा कद,

रेशमी सूट पहने, सुनहरी कमानियो का अठपहलू शीशो वाला चश्मा लगाए, हाथ मे ५५५ सिगरेट का टिन लिए हुए, और होठो मे एक सिगरेट दवाकर मिस्टर दास ने ज़मीदार दयाल विश्वास, हेडमास्टर पाचू गोपाल और व्यापारी मोनाई वोष्टम को अपने प्रथम दर्शन से कृतार्थ किया।

दयाल जमीदार तपाक के साथ उठकर खडे हो गए। कुर्सी के गुलाम मोनाई ने खडे होकर कमानी की तरह अपने को झुकाकर अदव से हाथ जोडे। पाचू भी उठकर वैठ गया। मगर खडा नही हुआ।

मिस्टर दास पहली ही झलक मे पाचू को फूटी आखो न सुहाए। मिस्टर दास पतलून की क्रीज़ को नज़ाकत के साथ सभालते हुए मसनद के सहारे वैठे। सफर की तकलीफ-आराम पर दो सवाल-जवाव हुए। फिर दयाल ने मिस्टर दास का हेडमास्टर पाचू गोपाल से परिचय कराया, वडी तारीफ की। पाचू ने अपनी तरफ से वनावटी शिष्टाचार दिखाया। उसे मिस्टर दास का वन-ठनकर वोलना फूटी आखो नही सुहा रहा था।

मिस्टर दास की नज़र अदव से हाथ वाधे और सिर झुकाकर खडे हुए मोनाई की तरफ भी गई। मिस्टर दास को अपनी तरफ मिलाने की गरज़ से दयाल ने टूटी-फूटी अग्रेज़ी मे मोनाई का चिट्ठा खोलना शुरू किया। 'ड्यामफून, राश्कल' आदि नामो से वगाली-अग्रेज़ी मे मोनाई को याद करते हुए दयाल जमीदार ने हस-हसकर मिस्टर दास से कहा—"आपके आने की खुशी मे अपने गाव का यह सवसे उम्दा तोहफा आपको प्रेज़ेट करता हू।" इनके ऊपर हसी हुई। पाचू हसने के खिलाफ था, लेकिन मुस्कराने पर मजवूर हुआ।

मोनाई के लिए दयाल जमीदार का मिस्टर दास से हस-हसकर अग्रेज़ी मे वाते करना असह्य हो उठा। वडी घवराहट के साथ वह सोच रहा था—"भगवानजी ही जानें, कौन-सी घात साध रहे है ये लोग। ये वार-वार मुस्कराय-मुस्कराय के हमारी तरफ इसारेवाज़ी कर रहे हैं, इसका कौन फल मिलै तौन वम है। एक ससुर जमराज और दूसरा जमदूत—मेरे घर को सेन वनाय के चर जावैगे—ज़रूर चर जावैंगे।"

एक लंबी कांपती उसांस लेकर मोनाई मन ही मन में टूट गया। उसे पूरा-पूरा यकीन हो गया था कि—"ये राहू केतू दोनों मिलकर हमें आज जीता न छोड़ेंगे। राम जानैं, कौन साइत बिगड़ गई रही उस दिन। दाम लैके चावल दै देता तो परजा जै-जैकार मनाती। न तौन गोली चलती, न जमींदार गुदाम देखते। हजार पान सौ नफा कमाने के फेर में अब ये जनम-भर की कमाई लुटी जाती है। भगवानजी, ऐसा कौन-सा पाप किया था मैंने ?"

मोनाई सतर्क होकर अपने को टटोलने लगा। किसी पाप के कारण ही उसकी यह दुर्दशा हुई है, इसका उसे डर था। पाप का ध्यान आते ही फौरन उसके प्रायश्चित्त का संकल्प कर, उस दर्शना हुंडी को दिखाकर भगवान के साथ सौदा पटाने की सूझी।

"मुल बिना पाप जाने परासचित कौन-सा किया जाय ? वैसे जब से कण्ठी ली, अपनी जान में तौ कौनो पाप किया नहीं मैंने। चीटी को चारा देता हूं, गौ भी हैं, मंदिर में ठाकुर जी और गौमाता की सेवा होती है। पुजारी जी को इसी हेत रखा है। पुजारी जी को तनखाय देता हूं, परब-तिउहार के दिन जैसी सरधा है वैसा दान-पुन्न भी करता ही हूं—इस तरह बाह्मन की सेवा भी कर देता हूं। तब कौन-सा पाप मुझसे भया है नाथ ? सबेरे चार बजे माला भी जपता हूं तुम्हारे नाम की। मुल परसों लेट हुइ गया रहा, साढ़े चार बजे आंख खुली थी। मुल इससे क्या, जिस दिन गोली चली रही उस दिन तौ सारी रात जागरन करके माला जपता रहा था। हां, सूतक में जपी रही। गिन्नी ने मना भी किया था कि सूतक में कंठी न छूना। मुल परेतों का ऐसा भय था कि कंठी हाथ से न छूटी। बस यही पाप भया, इसीसे भगवानजी का कोप मुझपर भया है। सुन, भगवान जी, कीड़े को क्यों मारते हो ? छिमा करौ नाथ। और जो आदमी मरे रहे उनका भी किरिया-करम अब तौ कराय दीना। बरमभोज भी हुइ गया। और चलौ, जो रहा-सहा परासचित था सो भगवान जी जमींदार बाबू के रूप में हमसे पूरा कराय दीना। देखौ, क्या माया है भगवान

जी की। जित्ती वेला जमीदार बाबू ने छेदासिंह को अडर दिया कि गाव-भर मे चावल बाट देओ, उत्ती वेला तौ मेरी छाती मे मानो गोली दग गई रही। मुल अब ध्यान आया कि उस दिन द्वार से सैकडो भूखे लौट गए रहे। जरा-से स्वारथ के फेर मे हमरी मत अधी हुइ गई रही। वैसे इसे स्वारथ क्यो मानैं ? रुजगार-धधा तौ करम है। भगवान जी भी कहते हैं कि करम करौ अपना। गाव वाले भूखे तौ जरूर रहे, मुल साधू-भिखारी थोडे रहे। हा, साधू-भिखारी द्वार से भूखा लौटता तौ सचमुच बडा पाप लगता। इसमे क्या ? ये तौ दुकनदारी ठहरी, सौदा पटा तौ दिया नाही तौ जै राधे। उल्टे वही लोग सब हमारे ऊपर अन्याय करने लगे। क्या भगवान जी ने नही देखा होगा कि मोनाई वोष्टम निरदोष है ? औ' मान लेओ कि मायामोह मे पडे सिंमारी जीव हैं, कोई अपराध अनजाने मे बन पटा होय, तौ भगवान जी ने उसके परासचित मे ये डड दै दीना—जूते खाए, गालिया सुनी, लूटे गए—क्या-क्या दुर्गत नही भई ? बहुत डड हुइ चुका नाथ। हे दीनदयाल, अब छिमा करौ। देखौ, हमारा चावल ही आज भूखो को बाटा जा रहा है। दुनिया समझे कि दयाल जमीदार ने अन्नदान दिया, मुल हे दीनानाथ, तुम तौ अन्तरजामी घट-घट व्यापी हौ—तुम तौ सब जानते हौ। मैं ससारी कीडा जरूर हौ, पर पर तुम्हारा भगत हौं। तुम्हारी सरनमे दिन-रात पड़ा रहता हौं। इन पापियो से मेरा गला छुडाओ दीनबन्धु ! हे दीनानाथ, नाथो के नाथ, इस पापी को नाथौ। कालिया-नाग से कुछ कम नही है ये दयाल। इस ससुरे के काटे का मतर नही है। बडे-बडे हतियाचार किए है इसने। इसके जुलुम से पिरथी थर्राय उठी है, ये अकाल पड रहा है। जिस गाव का राजा पापी है, उसमे तौ जरूर ही अकाल पडेगा—वेद सासतर तक मे यही बात लिखी गई है। सारे बगाल मे इनके ऐसे पापी जमीदार भरे पडे है। ये सब साले गोरमिण्ट से मिल गए है। इन्ही सबो ने रुपिया दै-दै के गाधी महातमा और नेता लोगन को जेल मे बन्द करवाय दीना है। पुलुस से गोलिया चलवाय के अन्दोलन दबवाया इन लोगो ने। अभी, मैने यहा भी इसी राच्छस दयाल के आद-

मियों ने गोलियां चलाईं। मैंने तो किसीपर एक हाथ भी नहीं उठाया। उल्टे मैं ही मार खाता रहा, भगवान जी जानते हैं। ये सब बड़े लोग बस अपना ही स्वार्थ चाहते हैं। गरीब की बढ़ती तो देख ही नहीं सकते। अरे, इनका भी सत्तियानास हो जाएगा। आने दो ज़रा सुभाष बाबू को फौज ले के। वो इनको कालेपानी भेजेंगे और इनकी सरकार को भी। सब गरीब लोग ही तब सेठ-साहूकार और ज़मींदार बनाए दिए जाएंगे। अरे, एक बार सुराज हुइ जाने देओ तब हम गरीबों के दिन भी बहुरेंगे।"

मोनाई के लिए इस तरह निरादृत होकर हाथ बांधे बैठा रहना असह्य हो रहा था। डेढ़ घंटा हो गया, किसीने इसकी तरफ आंख उठाकर भी न देखा। मोनाई की जान सूली पर लटकी हुई थी, उसका रोजगार धंधा, चाल-कुचाल, सब दयाल ज़मींदार के फैसले पर ही निर्भर करता है। मगर दयाल ज़मींदार पांचू मास्टर और मिस्टर दास के साथ हंसी-मज़ाक में मगन थे। शर्बत और फलों का नाश्ता हुआ, दम पर दम और सिगरेटें चलती रहीं, हा-हा, ही-ही होती रही—वक्त यों ही बीतता रहा।

शीशमहल जगमगा उठा। इन लोगों ने तब जाना कि बाहर अंधेरा हो चुका है।

कमरे-भर में रंग ही रंग दिखाई देने लगे। कांच पर बनी हुई, बड़ी-बड़ी तस्वीरों के पीछे बल्ब जगमगा उठे। झाड़-फानूसों में जोत जग गई। बीच-बीच में लगे हुए बड़े बड़े आईनों से विस्तार पाकर शीशों से मढ़ा हुआ हॉल एक विशाल शीशमहल का भ्रम कराने लगा।

मेहराबदार, और जगह-जगह से घुमाकर पतली सीढ़ियों पर से उछलता हुआ सतरंगी पानी का झरना बह रहा था। गहरे बैंजनी रंग के निहायत छोटे-छोटे बल्बों से पहाड़, हरी रोशनी के दरख्त और पीले-लाल फूल रोशन थे। सतरंगी पानी का झरना उभरकर नज़रों में आता था। नीचे रंगीन फव्वारा! रंग-बिरंगी रोशनियों को अपनाकर पानी की बूंदें ऊपर की ओर उछल रही थीं। झरने के पीछे, शीशे पर बना हुआ जंगल और पहाड़ों का दृश्य (निमिष-मात्र के लिए) प्रकृति का भ्रम उत्पन्न करता

था। पेडो से झाकते हुए चद्रमा और तारो-भरी रात मे, दरख्त की एक शाख पर फूलो का हिंडोला डाले हुए एक नग्न सुन्दरी झूल रही है। एक तस्वीर, 'नूरजहा की सुहागरात' वनी थी। जहागीर के रगमहल के दरवाज़े की चौखट पर एक पैर रक्खे, लाज की मूर्ति नूरजहा, वारीक घूघट मे अपने मुखडे पर वरसते हुए नूर को झाप लेने की कोशिश मे ठिठकी हुई खडी है, और शाहशाह जहागीर आग्रहपूर्वक उसका स्वागत करने के लिए आगे वढ रहा है। एक दूसरी तस्वीर, 'विश्वामित्र मेनका'—तूफानी रात मे राजर्षि की कुटिया मे आश्रय पाकर छद्मरूपा मेनका वेसुध होकर सो रही है। राजर्षि विश्वामित्र उसे गर्म वस्त्र उढाने के लिए आए हैं, आधियो से अस्तव्यस्त वसन मे धूप-छाव-सी झलकती हुई अपराजिता नारी ने महातपस्वी के नेत्रो को वाध लिया है। 'स्वर्ग यही है'—इस चित्र मे अनेको अर्द्धनग्न और प्राय नग्न रूपसियो से घिरा हुआ शाहज़ादा वैठा है। नृत्य हो रहा है, दासी शराव का पात्र लिए खडी है, दो दासिया पखा झल रही हैं, और शाहज़ादे की वाहो मे जकडी हुई दो मदमाती रमणिया उसे रिझा रही हैं। इनके अलावा उमर खैयाम और साकी, गोपी चीरहरण मुगल हरम का स्नागृह, वसन्त, नारी का निमत्रण—सयोग के शृगार के मासल चित्रो से मन की वासनाए स्थूल होने लगी। उनका वेग और भार हृदय मे व्यग्रता उत्पन्न करने लगा।

पाचू, मिस्टर दास, मोनाई सव एकाएक शीशमहल के जगामगा उठने पर चौककर देखने लगे। सवको चकित करनेवाले अपने वैभव को दयाल ज़मींदार ने भी चारो ओर नज़र घुमाकर देखा, और उनका चेहरा खुशी और दप से चमक उठा।

नज़रे वध गई, खयाल वध गए—नग्न सुन्दरियो मे सेविन अलिफ-लैला के शाहज़ादे की भाति पाचू इस समय शीशमहल के विलासितापूर्ण वातावरण मे घिरा हुआ था। उत्तेजना मन को अस्थिर करने लगी। अशान्त होकर उसने सोचा—"ये ऐश्वर्य [illegible] अमल हमारे जीवन मे है कहा? वह स्वप्न हम साधारण जनो के जीवन मे साकार ही कव हो सकता

है ? विलासिता का यह आडम्बर पैसे का कोट है, इसान के दिमाग की विकृति का भद्दा प्रदर्शन है।"

दयाल वाबू अपने ऐश्वर्य-चमत्कार को दिखाकर अब पारा चढाने लगे। मोनाई का इसाफ करने के लिए वढे। जवान के तीरो से उसका रोम-रोम वीध डाला। फिर नौकर को बुलाकर छत पर 'सामान' लगाने का हुक्म दिया।

पाचू के मनोभाव दयाल जमींदार के विरुद्ध जा रहे थे।

मिस्टर दास दयाल के शीशमहल के जादू मे वधे हुए, मुह और आखें फाड-फाडकर तस्वीरें देख रहे थे।

मोनाई जमीदार के पैर पकडकर गिडगिडा रहा था। अपना अपराध स्वीकार कर वह दयाल जमीदार से डड की भीख माग रहा था। वह जानता था कि दयाल जमीदार लम्बी रिश्वत लिए विना हरगिज न मानेगे। इसलिए खुद अपनी तरफ से ही वात निकालकर उसने दयाल को वतलाया कि शास्त्र के अनुसार विना 'डड परासचित' किए उसकी गति नही, और वह हर तरह से सेवा मे हाजिर है।

पाच सौ से वटते-वटते हजार वोरो पर 'डड' पूरा हुआ। वीच-वीच मे मोनाई ने दस हजार वार मालिक के चरणो की सौगध खाकर भगवान और ईमान की दुहाई पीटी। सेक्रेटरी साहव को नजराने मे दो सौ वोरे देना तय हुआ। मोनाई सव कुछ खुशी और उत्साह के साथ स्वीकार करता चला गया। वह सोचता था कि सव कुछ लुट जाने से तो भागते भूत की लगोटी ही भली है। अपनी चापलूसी और खुशामद से उसने जमींदार और यूनियन वोर्ड के सेक्रेटरी को खुश कर लिया।

पाचू अकेला पड गया था। उसका कही भी जिक्र न था। उसकी तरफ किसीका भी ध्यान न था। यूनियन वोर्ड का यह कुरूप, अर्द्धशिक्षित और घमडी सेक्रेटरी भी उससे वडा है—पाचू इस तरह से सोचता था और यह उसे खल रहा था। यह हार ब्राह्मण कुलोद्भव विद्वान पाचू मुखर्जी के हृदय को करुणार्द्र कर रही थी।

मोनाई अपनी वात पर कलई चढाते हुए, सेक्रेटरी साहव के सामने अपने अन्नदाता दयाल की तारीफो के पुल वाघ रहा था—"ऐसा वैभव सारे वगाल मे किसी ज़मीदार का नही है। मालिक के सामने खास अगरेज कलिट्टर तक किस तरह अपना टोप उतारकर गोटमैनी करता है, शहर के वडे-वडे हाकिम-हुक्काम और रईस लोग मोहनपुर के महाराजा का अतुल ऐश्वर्य देखकर किस तरह चकित होते है, किस तरह राजा इद्र की अप्स-राए मोहनपुर के महाराज के इस शीशमहल मे नाचने आती है " वगैरह लन्तरानिया चवन्नी-भर सच मे वारह आने झूठ मोनाई झाडता चला गया।

दयाल वहुत सन्तुष्ट होकर पूर्ण गम्भीरता के साथ सुन रहे थे। मिस्टर दास मोनाई के मुह की तरफ देख रहे थे। लहर मे आकर उन्होने मोनाई से गाव के 'नमक' का हाल पूछा।

मोनाई पहले तो सकुचाया, फिर वनावटी मुस्कुराहट के साथ वोला—"सरकार, राजा के घर मे भला मोतियो का काल होता है। मालिक का इशारा हुइ जाय तो आज ही भिजवाय दू।"

मालिक ने इशारा कर दिया।

मौका साधकर मोनाई ने अव अपना तीर छोडा, कहने लगा—'सारा रज़गार-वैपार चौपट हो गया है। जो कही गाव मे यूनन वोट खुल गया तो मेरे मिट्टी के मोल विकने की नौवत आय जाएगी, अन्नदाता।" इसके वाद उसने अर्ज किया कि गाव मे उसके चावलो का सदावर्त वटना वन्द हो जाए। वह यूनियन वोर्ड का सारा चावल खरीदने को तैयार है। सरकार दस रुपये के भाव से वेचेगी, वह वारह रुपये पर खरीदने को तैयार है।

दयाल और दास की नज़रें मिली। दयाल को उज्र न था। दाम पन्द्रह के भाव पर वेचने को राज़ी हुए। मोनाई ने ज़ाहिर किया कि वह लुट चुका है। वरना पन्द्रह भी खुशी-खुशी दे देता। दास पन्द्रह से नीचे न हुए। मोनाई ने इस समय विशेष आग्रह न किया। दोनो सरकारो की सलाम-नियां और जैजैकारियां मनाते हुए, रात मे नज़राना के साथ 'दो' भिजवाने

का वायदा करके वह चला गया।

मोनाई के जाने के बाद बातों का दौर बदला, यार लोग फिर रंगीनी मे बहने लगे। शीशमहल की विलासिता दिलों पर छाने लगी।

हॉल के बाई ओर बाहर पड़ती छत थी। नकली संगमर्मर और संग-मूसा का फर्श था, जिसपर अभी ही पानी छिड़का गया था। किनारे-किनारे फूलो के गमले रक्खे हुए थे। मुडेरो पर सफेद पत्थर की कूडियो मे फूल खिल रहे थे। छत पर चार छोटी आरामकुर्सिया रक्खी हुई थी, शराब का इतज़ाम था।

जेठ की धुली चादनी थी। दूर तक दिखाई पडनेवाले खेतो के ऊपर पाचू एक अजीब किस्म की मनहूसियत महसूस कर रहा था। छत पर आने के बाद उसका मन और भी गिर गया।

शराब उसने ज़िदगी मे कभी चखी न थी। मगर दयाल के सामने वह अपने को पक्का शराबी सिद्ध कर चुका था। लाख हीले-हवाले किए, मगर पकडे जाने पर चोर के लिए सज़ा से छुटकारा पाने की कोई सम्भा-वना ही नही रह जाती। कडवे घूट को पी जाने के बाद नशे की उत्तेजना पाचू के अनुभवो मे शामिल हुई। हारकर उसने अपने बारे मे अच्छा-बुरा, कुछ भी सोचना बन्द कर दिया। थके हुए मनुष्य की तरह निश्चेष्ट होकर नशे की चढती हुई तरगो मे वह बहने लगा।

विलायती रोमासो की बातें फिर शुरू हुई। दयाल ने पाचू को किस्से सुनाने के लिए कहा। इच्छा और अनच्छिा की विपरीत धाराओ मे फसकर अनिश्चित गति से बहता हुआ पाचू बातचीत मे भाग लेने लगा। उसकी इच्छा वहा से उठकर भाग जाने की होती थी, मगर वह ऐसा न कर सका। वह अपने स्वभाव की असलियत से दूर जा रहा था।

शराब के साथ कुछ मुह चलाने के लिए भी सामान आया। खाने की चीज़ें देखकर पाचू की आखो मे चमक आ गई। पाचू का हाथ बढा, लेकिन तुरत ही उसके दिमाग मे सारे परिवार की भूख सिमट आई। उसका हाथ रुक गया। मानसिक उलझन दूनी हो गई। एकाएक वह कुर्सी छोड़कर

उठ खडा हुआ। दास और दयाल के पूछने पर जवाब दिया—"यो ही, टहलने को जी चाहता है।"

"अरे बैठो भी। यह भी कोई टहलने का वक्त है?" दयाल जमीदार ने पाचू का हाथ पकडकर बैठा दिया।

मशीन के पुर्जे की तरह पाचू बैठ गया। कुछ क्षणो के लिए उसका मन उलझा। मगर भूख परेशान कर रही थी। भूखे परिवार के खयाल को जमीदार की दोस्ती की आड मे छिपाकर उसका हाथ मेज की तरफ बढा। पाचू खाने लगा। हर निवाला खाकर वह दिल की आवाज को दबा रहा था। गुनाह को भूलने के लिए वह गुनाह करके अपने साथ न्याय कर रहा था। उसने पढ-सुन रक्खा था कि गम गलत करने के लिए शराब नायाब चीज है। पाचू इसके लिए भी कोशिश कर रहा था।

"दास बहुत जोर-ज़ोर से बोलता है—बडी शेखी बघारता है," दयाल जमीदार पर उसका असर कम करने की गरज से पाचू ने बातो को नया रुख दिया। अंग्रेजी सरकार के जुल्म—बयालीस के विद्रोह से लेकर अकाल तक—वह जोश के साथ सुनता चला गया। सरकारी नौकरो को खास तौर पर लपेट मे लिया, स्वार्थी, डाकू, रिश्वतखोर, राक्षस, देशद्रोही—जो कुछ भी नशे की धुन मे जबान पर आया, कहता चला गया।

अंग्रेज सरकार और उसके नौकरो को गालिया सुनाने मे दयाल जमीदार पीछे न रहे। यूनियन बोर्ड के सेक्रेटरी मिस्टर दास भी देश-प्रेम के नशे मे बहने लगे। फिर उन्हे अपने ऊपर दया उमडी—"हम भी क्या करे? जब चारो तरफ लूट देखते है तो हमारी तबीयत भी ललचा उठती है। रिश्वत मे नाजा बटाने की गरज से हमने बडे अफसरान हमे दबाते है। उनके लिए भी हमे लूट-खसोट करनी पडती है। आजकल दिल्ली से माल आ रहा है। ये व्यापारी लोग थैलिया ले-लेकर हमारे पास आते है। फिर बताइए हम क्या करे? हम कोई ऋषि-मुनी तो है नही मास्टर बाबू! ये तो जब तक सोशलिज्म नही आएगा, देश की यही दशा रहेगी।

"जाने दो सोशलिज्म को!" पीकर दयाल जमीदार मेज पर ज्ञानी

गिलास रखते हुए दहाड़े—"सोशलिज़म वाण्टेड ! लाओ सोशलिज़म।"

नौकर आ गया, समझा सरकार कुछ माग रहे हैं।

दयालज़मीदार अपनी ही धुन मे कहते गए—"मास्टर, तुम हमारी पर प परशसा मे अच्छा-अच्छा लेख लिखो। तस्वीरें छपाओ हमारी। सब अकबारो मे। समजा ? ऐं ? क्या हम काविल नही हैं ? हैं न ! देखो, हमसे बडा ज़मीदार कौन ? कोई नई। हम हम अपनी प्रजा को चावल बटवाया, दवा बटवाया और, और अब सोशलिजम बटवाऊगा। ज़ुरूर बटवाऊगा।"

दास और पाचू दयाल के नशे को देखने लगे। बात सोशलिज़्म से फिर शराब पर आई, औरतो पर आई, जवानी पर आई, और देखते-देखते ही ज़वानो पर पलग बिछने लगे। शराब की तेज़ी ने वातावरण मे गर्मी पैदा कर दी।

दयाल बोले—"माऽऽस्टर, चाऽर चाऽर अ-अ-औरतें समझे ? दो बोतल ह्विस्की पीके बट नेऽव्हर नेऽव्हर डाउन। क्या समजे ? आ-ा-ा-ा ?"

फिर गिलास टेबल पर रखते हुए वृन्दावन को आवाज़ दी। यह दयाल का पाचवा पैग था, मिस्टर दास छठा खत्म कर रहे थे, और पाचू ने अभी तक पहले गुनाह से ही छुटकारा नही पाया था। दयाल ज़मीदार ने मिस्टर दास के गिलास पर नज़र डाली, तीन-चौथाई खाली हुआ था। दयाल बोले—"अबे पी जा। पी जा। देख्, आज कितनी पीता है तू !"

सिगरेट का आखिरी कश खीच, उसे फेंककर धीरे-धीरे धुआ छोडते हुए मुस्कराकर मिस्टर दास ने कहा—"डोण्ट वरी सनी, मैं टू बाटल्स तक नार्मल रहता हू।"

दयाल ज़मीदार हसे, फिर हसते हुए बोले—"अबे हा-हाऽ, पराये धन पर गुलछर्रे उडाते हैं। पिए जा, पिए जा जी खोल के। मेरा दिल भी तेरी ब्रिटिश गवरमैंट से कम नही है। वृन्दावन ! भरे जा साले का गिलास। साले को हिज़ मास्टर्स वाऽऽ नई हिज़ मास्टर्स वॉइस वाला प्यार

ह्विस्की—पिलाकर इसकी सरकार को गालिया सुनाऊगा।"

दयाल बडी जोर से ठहाका मारकर ह स पडे। फिर उभडे—"पियो बेट्टा! वृन्दावन, शाहब का मू मे बोतल का मू लागा देओ। पियो शालाऽ।"

दयाल जमीदार खुद उठ आए, वृन्दावन के हाथ से बोतल झटककर मिस्टर दास की तरफ बढे—"शाला, तुमको खूब पिलाऊगा। नई-नईऽ! शाला बोलता, दो बाटल पी जाता। हामको धमकी देता! एँ? पाश्शौ रुपट्टी का नौकर शाला—दुश्मन का कुत्ता! शाला शमजता, दयाल विश्शास दो बोतल ह्विस्की नई पिला शकता। हरामजादा, हाम तुमको दस बोतल पिलाएगा। शाला, जाके बोलना अपनी गवरमेंट को कि इडियन जमीदार का दिल क्या है!"

दयाल जमीदार एक हाथ से मिस्टर दास का कधा पकडकर उन्हे कुर्सी से दबाते हुए उनके मुह मे बोतल ठूसने की कोशिश करते हुए ललकारने लगे।

मिस्टर दास आफत मे फस गए थे। अपने दोनो हाथो से दयाल को दूर हटाने की कोशिश कर रहे थे। बीच-बीच मे दो-दो, चार-चार शब्द फूट जाया करते थे—"ये क्या मिस्टर विश्वास? देखिए, देखिए। सच्ची की मजाक अच्छी नही होती। आप बहुत पी गए। आप मेरी बेइज्जती कर रहे हैं। मैं बहुत खा रहा हू, वरना "

दुबले-पतले मिस्टर दास कुर्सी पर ही बैठे-बैठे हाथ-पैर पटक रहे थे। गुस्से के मारे गले मे आवाज़ अटकती थी। गुलामी की जमीन पर पनपनेवाली अफसरी की बू लाजवती के पौधे की तरह मुरझा गई थी।

नशे मे उभरनेवाली दयाल की उद्दण्डता पाचू पर भी असर कर रही थी। वह बेहद घबरा रहा था। वह सोचता था—"अगर मेरे साथ ऐसा दुर्व्यवहार किया तो मैं घूसा मारूगा। ऐसी जोर से मारूगा कि याद करेगा। नही, जरूर मारूगा, फिर चाहे कुछ भी हो जाए। ये दास साला बोदा है। बैठा-बैठा मे-मे कर रहा है, यह नही होता कि धक्का दे। मरने दो पाथर को। लेकिन यह ठीक नही। इसके बाद दयाल मेरे ऊपर टूट पडेगा।

नशे मे आदमी का क्या भरोसा ? इसे रोकना चाहिए।"

दो-तीन वार पाचू ने अपने विचार की पुष्टि की और फिर हठात् उठकर दयाल को मिस्टर दास से अलग किया—"ये क्या कर रहे है दयाल वावू ?"

दयाल ने एक वार घूमकर गौर से पाचू को देखा। पाचू घवराया। दयाल वोले—"पिला रहा हू। तुम भी पियो। इसको, साले गवरमैंट के नौकर को भी पिलाओ। पी साले।"

पाचू वेहद घवरा उठा था, और साथ ही उसे क्रोध भी आ रहा था दयाल को घसीटकर अलग करते हुए वह वोला—"मगर आप कर क्या रहे हैं ? अपने मेहमान के साथ ऐसा वर्ताव किया जाता है।"

मिस्टर दास को सहारा मिला। दिल का दर्द उभड आया—"देख लीजिए, देख लीजिए, मिस्टर मुखर्जी ! ये कितना अत्याचार कर रहे है मुझपर ? ऐसे ही अत्याचारी जमीदारो के कारण ही तो हमारा देश गुलाम वना है और ऊपर से गुलाम कहता है गुलाम मुझको !"

मिस्टर दास फूट-फूटकर रोने लगे, रोते-रोते कहा—"मैं आत्महत्या कर लूगा। ये गुलामी का जीवन मुझे भार है।"

पाचू वुरी तरह से घिर गया था। दो-दो शरावी, दोनो ही अपने-अपने रग मे गाढे होते चले जाते हैं—कैसे इनसे छुटकारा मिलेगा ? कहीं कुछ हो गया तो ?

पाचू अस्थिर हो उठा।

वृन्दावन मूर्ति की तरह चुपचाप खडा था। उसका सिर झुका हुआ था। अदव से हाथ वाधे खडा था। उसे मालिक और उनके दोस्तो की किसी जा-वेजा हरकत को देखने का अधिकार नहीं, उससे यह उम्मीद की जाती है कि ऐसे-ऐसे मौको पर वह मालिक और उनके दोस्तो की किसी भी अच्छी या वुरी वात को नही सुन रहा। वह शून्य रहा। वह शून्य है, नौकर, और कुछ भी नहीं।

पाचू ने घवराकर वृन्दावन की तरफ देखा। उसकी झुकी गर्दन और

निर्विकार मुद्रा देखकर वह झुझला उठा, कहा—"देखने क्यों नहीं ... को। सभालो उन्हे।"

दयाल जमींदार अब तक अपनी कुर्सी पर बैठ चुके थे। ... और पाचू के डाटने से उनका पारा एक डिगरी नीचे उतर चुका था। पाचू को घबराया हुआ देखकर बोले—"कुछ फिकर मत करो। ... जरा चढ गई है दास बाबू को।"

मिस्टर दास गर्म होकर बोले—"मुझे नही, आपको चढ गई है ... विश्वास। आपने एटीकेट का—आपको इस तरह से मेरा अपमान

दास का गला फिर भर आया। आसू उमड पडे।

दयाल सभले। उन्हे खयाल हो आया कि वे आनन्द मनाने बैठे हैं। दास को समझाने लगे, दार्शनिक मूड मे आकर कहने लगे—"चार दिन की जिंदगी मे किसीसे लडना-झगडना नही चाहिए। खाओ-पियो मौज करो—यही जीवन की बहार है। कल तुम कहा होगे, और हम कहा होगे। आओ पिए।"

फिर से महफिल आबाद हो गई। दास और दयाल, दोनो ही, नशे मे एक-दूसरे के बहक जाने पर हसने लगे। एक-दूसरे से बेहद घुल मिल गए। वृन्दावन को खाली गिलास भरने का हुक्म हुआ। हुक्म की चाभी पर चलनेवाला पुतला वृन्दावन अपना काम करने लगा।

पाचू को डर लगा कि दयाल इस बार कही बोतल लेकर उसके सिर पर न धमक जाए। उनका पहला गिलास भी अभी तक आधे से ज्यादह खाली नही हुआ था। जिंदगी मे पहली मर्तबा उसने शराबियो को इतने निकट से देखा था। वह मन ही मन घबरा रहा था।

वृन्दावन दयाल के गिलास मे ढाल चुकने के बाद अब दास के गिलास को हाथ मे उठा चुका था। इससे पहले कि वह पाचू की तरफ बढे, पाचू ने अपना आधा भरा हुआ गिलास हाथ मे उठा लिया, और गिलास की तरफ देखते हुए कहने लगा—"काश कि आदमी का खून भी इस शराब की तरह सुनहला होता, तब उसकी भी कीमत कम से कम उतनी तो लगती

ही जितनी कि शराब की है।

दयाल और दास पर इसका प्रभाव पड़ा। दोनों पाचू की ओर देखने लगे। अपने विद्वान होने के यश का लाभ उठाते हुए, भड़कीले वाक्यों की आड़ मे पाचू कतराकर निकल रहा था—"उस गिलास मे जितनी कीमत का पानी भरा है, उसमे दस आदमियो का पेट भर सकता है। मरभुखो की मौत ही इस गिलास के सुनहरे पानी मे नशा बनकर हम लोगो को खुश कर रही है। आइए, हम हज़ारो की मौत का एक जाम पिए।"

कहकर झटके के साथ पाचू गिलास को होंठो तक लाया। शराब ने होंठो को छुआ। पाचू ने गिलास रख दिया।

नाटक सफल हो गया। दयाल और दास दोनो ही, पाचू के वाक्य-चमत्कार से पूरी तरह प्रभावित हो गए। वृन्दावन इससे बेअसर अपना काम करता रहा—गिलासो मे सोडा डालने के बाद हाथ बाधकर, सिर झुकाकर खडा रहा। पाचू के कहने के साथ ही दयाल और दास ने भी अपने गिलासो को उठाकर हज़ारो की मौत के जाम पिए।

"हज़ारो की मौत का जाम," इस वाक्य ने दयाल और दास के भावुक हृदयो को कविता की तरह स्पर्श किया था। शराब से भरे गिलासो के सामने मरभुखो की बात पहले उन्हे झटका देनेवाली सिद्ध हुई थी। उन्हे शराब मे गुनाह दिखाई देने लगा था, जो वह न देखना चाहते थे। लेकिन जैसे ही पाचू ने नाटकीय ढग से मरभुखो की मौत पर एक जाम पीने को कहा, उनके दिलो की बाछे खिल गई। यह वे कर सकते थे। कठोर सत्य शौक का घूट बनकर हलक के नीचे उतर गया। सहानुभूति नशा बनकर दिमाग पर सवार हो गई।

दास बताने लगे कि जहा-जहा वह गए, उन्होने किस तरह हज़ारो नगे-भूखो की महादुर्दशा को अपनी 'इन्ही' आखो से देखा। किस तरह उनके दिल मे अपने देश की गुलामी के लिए दर्द उमडा, अन्न से भरे हुए सरकारी गोदामो को देखकर किस तरह उनकी इच्छा होती थी कि वह उन गोदामो को खाली करवाकर गरीबो को बटवा दें—"हाय हमारा प्यारा भारतवर्ष!

हमारा वग देश ! क्या दुर्दशा हो गई हमारी ! जिस पवित्र भूमि पर दूध-घी की नदिया वहा करती थी, वही अब अन्न के एक-एक दाने के लिए लोग मोहताज है ?"

मिस्टर दास ने देश के दुःख से अति द्रवित होकर फिर शराब का एक घूट पिया।

दयाल जमीदार ने ठडी सास छोडी। कहने लगे—"मास्टर, सच कहता हू, बार-बार मेरी इच्छा होती है कि अपना सब कुछ इन गरीबो को बाट दू। हाय-हाय, कितना कष्ट है इन बेचारो को।"

कुछ देर के लिए सब मौन हो गए। दयाल और दास की बातो से पाचू ने उनमे मानवता की एक झलक देखी। वह सोचने लगा—"इसानियत ऐसे लोगो के दिल मे भी अपनी जगह रखती है। लेकिन, फिर भी ये लोग इतने कठोर क्योकर हो जाते हैं ? इन्हे अपना पाप दिखलाई क्यो नही पडता ? क्यो स्वार्थी हो जाते हैं ?"

यह सोचते हुए खुद को झटका—"उसने भी तो पाप किया है। घर-भर भूखा है और वह यहा बैठा हुआ रगरेलिया मना रहा है, खा रहा है, पी रहा है।"

अपने से बचने के लिए पाचू को कही भी ठिकाना न था। अपनी ही नजरो मे वह खुद इतना गिर गया था कि दूसरो के गुनाहो की तरफ आख उठाकर देखने की भी हिम्मत नही होती थी। शराब के लिए नफरत थी, गुनाह के लिए नफरत थी, और गुनाह के खयाल से बचने के लिए दिल मे अजहद बेचैनी भी थी। जब कोई बचाव न सूझा तो ईश्वर की शरण मे पहुचा—"मैं क्या करू ? ईश्वर ने ही मुझे इस कदर कमजोर बनाया है। और फिर अगर मैंने गुनाह किया तो वह मेरा गुनाह नही।"

इस खयाल से भी पाचू को चैन मिला। छटपटाहट ज्यादा महसूस की। झटके के साथ बुद्धि से नाता टूट गया। तेजी मे हाथ बढाकर उसने गिलास उठाया और आखें मीचकर एक घूट निगल गया। जल्दबाजी की वजह से एक घूट से ज्यादा पी गया, गले मे फदा पडा, खासी पैदा हुई,

आखो मे जलन और मिर की नसो मे ज्यादा उत्तेजना हुई।

दम तोडकर पाचू ने अपना सिर कुर्सी से टिका दिया। उसे ज़रा भी चैन न था।

घडी के घण्टे वजने लगे। नशे मे, झटके के साथ सिर उठाकर पाचू ने देखा। घडी कमरे के अदर थी, सामने से दिखाई भी नही देती थी। कान लग गए—एक, दो, तीन, चार  सात, आठ, नौ  घण्टे वजने बद हो गए।

नशे मे पाचू चौका। फिर खयाल जमा—"नौ वजे है। वडी रात हो गई। अब उठना चाहिए। मगर मन मुह चुराता था—"कैसे जाऊ ?"

मिस्टर दास अपने ढग से केदारा गा रहे थे, और दयाल जमीदार जी खोलकर दाद दे रहे थे।

"वेवकूफ कही के।" पाचू ने मन ही मन मे कहा और आसमान की ओर देखने लगा।

जेठ की फीकी चादनी थी। धूल-भरे आकाश मे तारे पाचू को वडे फीके लग रहे थे। "आधा चद्रमा अच्छा नही लगता, खूवसूरती मारी जाती है। चद्रमा या तो पतला, नोकीला अच्छा लगता है, या फिर, पूनो की रात का। ये तो वडा भद्दा लगता है—एकदम मनहूस। कितनी निष्प्राण चादनी है। कितनी मनहूसियत फैली हुई है चारो तरफ ! दम घुटता है !" खयालो के साथ ही उसका मन भी उखड गया।

"मैं अब चलूगा दयाल वावू। वडी देर हो गई है।" कहकर वह उठ खडा हुआ।

मिस्टर दास और वावू मे वहस छिड गई थी। मिस्टर दास अपने गीत को केदारा राग मे गाया हुआ मानते थे, और दयाल ज़मींदार उसे वागेसरी समझकर सराह रहे थे। मिस्टर दास ने एतराज़ उठाया। वहस छिड गई। केदारा के उदाहारण देने के नेक इरादे से दयाल वावू गाते-गाते, अपने गले के मुताविक भीमपलास की ओर मुड गए। दास ने उसके मालकोस होने का फतवा दे दिया। दयाल विगड पडे।

केदारा, भीमपलास, और मालकोस के इस झगडे के बीच मे पाचू उठ खडा हुआ था—"मैं चलूगा अब "

दयाल और दास, दोनो ने ही चौंककर पाचू की तरफ देखा। दयाल के कुछ कहने से पहले ही एक नौकर आ गया। अदब के साथ उसने बतलाया कि मोनाई ने दो औरतें भिजवाई हैं।

दास का चेहरा दमक उठा। बेताब होकर वह दयाल जमीदार और उन नौकर की ओर देखने लगा।

दयाल ने हुक्म दिया—"भेज दो।"

औरतो के साथ अजीम दरवाज़े के पीछे ही खडा रहा। फौरन ही आगे बढकर सलाम किया। लाज से सिकुडती हुई, घूघट से मुह ढाके दोनो स्त्रियो ने हाथ जोडकर प्रणाम किया।

पाचू ने देखा, दोनो औरतें धुली हुई उजली धोतिया पहनकर आई है। अरसे से गाव मे औरत-मर्द, किसीके तन पर उजला कपडा नही दिखाई देता था। ये उजली, नई धोतिया पाचू की आखो के लिए नुमाइशी चीज़ हो गई थी।

दोनो नौकर और अजीमा बाहर चले गए।

दयाल जमीदार गर्माए—"हटा घूघट। हाथी की सूडें निकाल रखी है।"

औरतो के हाथ कापकर अपना घूघट हटाने लगे। पाचू ने कौतूहल से देखा—बढई मुनीर की विधवा और और कालीराय की पत्नी।

कालीराय उसका बचपन का घनिष्ठ मित्र था। तीन महीने हुए, वह गाव से भाग गया था। पाचू कालीराय की पत्नी को खूब जानता है। उसे दीदी कहता है। कालीराय के पिता यही हैं।

दीदी यहा ?" पाचू की आखो के आगे सितारे घूम गए।

दयाल जमीदार ने उठकर दोनो के सिर का कपडा खीचकर नीचे गिरा दिया।

पाचू ने अपना सिर झुका लिया था।

अपनी कोमल भावनाओ पर सयम करते हुए मोनाई विचारक बना। बोला—"खरी जिन्दगी तो इन मरनेवालो की रही वेटा। ये सदा दुनिया के काम आए। और मरने पर भी काम आ रहे है। हमे सिच्छा दे रहे हैं—इन माटी का क्या मोह, मूरख ? हस अकेला जाई बावा, माटी ससरी को कोई पहचानेगा भी नही। वस करम किया रह जावेगा। करम कर प्रानी, अपना काम किए जा।"

अजीम और नूरुद्दीन दोनो चुपचाप खडे थे। एक क्षण रुककर मोनाई बोला—"एक बार कलकत्ते के इस्पताल मे गया था मैं। वहा ऐसे ढाचे देखे थे हमने। डागदरी के लडके इससे पढते हैं।"

नूरुद्दीन—कलकत्ते का अनुभवी—फौरन बोल उठा—"अरे, मिडकल कालिज मे सारी पढाई इसीपर होती है। मैंने अपनी आखो से देखा है। और मसमरीजम—जादू वालो की दूकानो मे मैंने बहुत-से देखे हैं। इन्हे देखके मुझे डर नही लगता, काका।"

अजीम भी फौरन अकडकर बोला—"डर-वर क्या, मैं तो भूतो की महजिद मे रात-भर सोया हू। मुझे इनसे जरा भी डर नही लगता।"

मोनाई शान्त स्वर मे कहने लगा—"इनसे काहे का डरना वेटा ? ये तो जिन्दगी-भर आप ही दूसरो से डरते रहे। डरते-डरते मर गए विचारे। मेरी ये इच्छा हो रही है अजीमा, कि इन विचारो की सद्गति करा दी जाय। जब तक जिए, दूसरो के काम आए, और मर जाने पर भी दूसरो के काम आवे, यही मैं चाहता हू। न जाने कित्ते लडके इनसे सिच्छा पाएगे, न जाने कित्ते-कित्ते वसीकरन मत्र इनपर सिद्ध किए जाएगे। पुन्न का पुन्न है। तुम कलकत्ते तो जा ही रहे हो वेटा, भाव पूछने आना इनका। क्या जाने ?"

"अरे भाई, ये काका की खोपडी है। ये जमाने-भर के तजरबेकार की निगाहे हैं, जो मिट्टी मे भी सोना ढूढ लेती हैं। मैं कल ही कलकत्ते जाऊगा काका। ये तुमने बडी दूर की सोची है। मगर ले कैसे जाएगे, काका ?"

मोनाई बोला—"ये फिकर तुम्हारी नही, हमारी है। हम कर लेगे इसका इतरजाम। और सुनो बेटा ! आओ, चलते आओ। मैं ये कह रहा था नूरू, कि अब कुछ साझे-सौदे की बात भी हुइ जाय। रुजगार-बैपार मे हिसाब कौडी का और बकसीस लाख की। क्या समझे ?"

नूरुद्दीन जरा कुछ लापरवाही दिखाने का स्वाग करते हुए नीम रजामदी से सिर हिलाकर बोला—"हा, ये तो एक तरह से ठीक है, काका ! मगर "

इसकी तरफ ध्यान न देते हुए मोनाई कहने लगा—"नवाब साहब से जो पान सौ की रकम तुम्हे गुडो के लिए मिली है, उसमे तुम जो बना लो, वह तुम्हारा है। उसमे अज़ीमा का हिस्सा नही रहेगा।"

मोनाई मूछ खुजलाने के बहाने जरा रुका और तिरछी नजर से अज़ीम को देखा। अज़ीम चुप रहा। मोनाई ने आगे बात बढाई—"यही नही आगे भी जो तुमको हज़ार पान सौ मिल जाए, सो भी तुम्हारा।"

नूरुद्दीन जरा बनकर बात काटते हुए बोला—"नही काका, अजीमा का भी हक है।"

मोनाई तड से बोल उठा—"देखो बेटा, बुरा न मानना नूरू ! अजीमा का क्या हक है और क्या नही, इसका न्याव हमारे सामने करने जोग तुम नही हो। तुम अजीमा के दोस्त हो, इसलिए मेरा धरम है कि तुम्हारा भी भला चेतू। बाकी देखो, बुरा मानने की बात नही है। अजीमा [illegible] और हक की बात जो मैं सोचूगा, वो दूसरा कोई नही सोच सकता। समझे ? अजीमा मेरे दोस्त का बेटा, मेरा सागिर्द है। भगवान जी जानता है [illegible] और ज्यादा को मैंने कभी अलग करके नही माना। इसलिए मैं जो कहता हू वह सुनो। नवाब साहब के पैसे मे अजीमा को मैं कोई हक नही देता। औरतो के मामले मे छ-छ आने तुम दोनो के, चार आने मेरे। [illegible]-

रियो के मामले भी यही फैसला रहेगा। ठठरियो मे जो मेरी चवन्नी रहेगी, उसमे से एक आना मैं अजीमा को दूगा, एक आना पुन्न के खाते मे और दो आने मेरे। क्या समझे ?"

"ठीक है काका। हमको खुसी है।' नूरुद्दीन सतुष्ट होकर बोला।

मोनाई फिर कहने लगा—"अच्छा, अब रही दूकान, सो उसमे अजीमा की चार आने की पत्ती रहेगी। और छावनी का ठेका जो लूगा, उसमे दो आने तुम्हारे, चार आने अजीमा के और दस आने मेरे। देखो भाई, मैं कुछ अन्याव तो नही कर रहा हू ? तुम्हे कुछ सक-सुभा होए तो अभी मेरे मुह पर ही कह दो। मैं बुरा नही मानूगा। बाकी पेट मे न रखना। क्या समझे नूरू ?"

नूरुद्दीन बाछे खिलाता हुआ, हाथ जोडकर बोला—"नही काका, अल्ला कसम, मैं तो बहुत खुश हू। तुम्हारे फैसले मे कभी गैर-इसाफी नही हो सकती। सच कहता हू अजीमा, आज से मैं तो काका का गुलाम हो गया हू, अपनी कसम !

"और अजीमा !" मोनाई बोला—"जो हुइ गया उसे भूल जाओ। भगवान जी जानते है, मेरे मन मे तुम्हारी तरफ से जरा भी मैल नही है।'

मोनाई का घर दिखाई पडने लगा।

अजीम बेहद शर्मिदा हो रहा था। बडी दीनतापूर्वक सिर झुकाकर बोला—"मेरे मन मे अब कुछ नही है काका। उस दम न जाने मेरे सिर पर कौन-सा भूत सवार हो गया था। अल्लाह गवाह है, मेरी रूह बडी तकलीफ पा रही है इस दम।'

'तू तो सिड़ी है।' मोनाई ने हसकर अजीम के गाल पर एक हल्की-सी चपत लगा दी। वह अपने घर के दरवाजे के सामने था। कहने लगा—'चलो आओ अपनी काकी से मिलने चलो। नूरुद्दीन, बुरा न मानना बेटा इस बखत तो मैं अजीमा को अपने साथ लिए जा रहा हू। बहुत दिनों बाद—तुम तो समझदार ही हो बेटा।"

'हा, हा, काका, कुछ नही है। अच्छा तो मैं चलता हू। सबेरे मिलूगा।"

"अरे भाई, ये काका की खोपडी है। ये जमाने-भर के तजरबेकार की निगाहे हैं, जो मिट्टी मे भी सोना ढूढ लेती है। मैं कल ही कलकत्ते जाऊगा काका। ये तुमने वडी दूर की सोची है। मगर ले कैसे जाएगे, काका ?"

मोनाई बोला—"ये फिकर तुम्हारी नही, हमारी है। हम कर लेंगे इसका इतरज़ाम। और सुनो वेटा! आओ, चलते आओ। मैं ये कह रहा था नूरू, कि अव कुछ साझे-सौदे की वात भी हुइ जाय। रुज़गार-वैपार मे हिसाव कौडी का और वकसीस लाख की। क्या समझे ?"

नूरुद्दीन ज़रा कुछ लापरवाही दिखाने का स्वाग करते हुए नीम रज़ा-मदी से सिर हिलाकर वोला—"हा, ये तो एक तरह से ठीक है, काका! मगर "

इसकी तरफ ध्यान न देते हुए मोनाई कहने लगा—"नवाव साहव से जो पान सौ की रकम तुम्हे गुडो के लिए मिली है, उसमे तुम जो वचा लो, वह तुम्हारा है। उसमे अज़ीमा का हिस्सा नही रहेगा।"

मोनाई मूछ खुजलाने के वहाने ज़रा रुका और तिरछी नज़र से अज़ीम को देखा। अज़ीम चुप रहा। मोनाई ने आगे वात वढाई—"यही नहीं, आगे भी जो तुमको हज़ार पान सौ मिल जाए, सो भी तुम्हारा।"

नूरुद्दीन ज़रा वनकर वात काटते हुए बोला—"नही काका, अजीमा का भी हक है।"

मोनाई तड से वोल उठा—"देखो वेटा, बुरा न मानना नूरू! अज़ीमा का क्या हक है और क्या नही, इसका न्याव हमारे सामने करने जोग तुम नही हो। तुम अज़ीमा के दोस्त हो, इसलिए मेरा धरम है कि तुम्हारा भी भला चेतू। वाकी देखो, बुरा मानने की वात नही है। अज़ीमा के भले और हक की वात जो मैं सोचूगा, वो दूसरा कोई नही सोच सकता। क्यासमझे ? अज़ीमा मेरे दोस्त का वेटा, मेरा सागिरद है। भगवान जी जानते है इसे और न्याडा को मैंने कभी अलग करके नही माना। इसलिए मैं जो कहता हू वह सुनो। नवाव साहव के पैसे मे अजीमा को मैं कोई हक नही देता। औरतो के मामले मे छ-छ आने तुम दोनो के, चार आने मेरे। इन ठठ-

रियो के मामले भी यही फैसला रहेगा। ठठरियो मे जो मेरी चवन्नी रहेगी, उसमे से एक आना मैं अजीमा को दूगा, एक आना पुन्न के खाते मे और दो आने मेरे। क्या समझे ?"

"ठीक है काका। हमको खुसी है।' नूरुद्दीन सतुष्ट होकर बोला।

मोनाई फिर कहने लगा—"अच्छा, अव रही दूकान, सो उसमे अजीमा की चार आने की पत्ती रहेगी। और छावनी का ठेका जो लूगा, उसमे दो आने तुम्हारे, चार आने अजीमा के और दस आने मेरे। देखो भाई, मैं कुछ अन्याव तो नही कर रहा हू ? तुम्हे कुछ सक-सुभा होए तो अभी मेरे मुह पर ही कह दो। मैं बुरा नही मानूगा। वाकी पेट मे न रखना। क्या समझे नूरू ?"

नूरुद्दीन वाछें खिलाता हुआ, हाथ जोडकर वोला—"नही काका, अल्ला कसम, मैं तो वहुत खुश हू। तुम्हारे फैसले मे कभी गैर-इसाफी नही हो सकती। सच कहता हू अजीमा, आज से मैं तो काका का गुलाम हो गया हू, अपनी कसम !

"और अजीमा !" मोनाई वोला—"जो हुइ गया उसे भूल जाओ। भगवान जी जानते है, मेरे मन मे तुम्हारी तरफ से जरा भी मैल नही है।'

मोनाई का घर दिखाई पड़ने लगा।

अजीम वेहद शर्मिंदा हो रहा था। वडी दीनतापूर्वक सिर झुकाकर वोला—"मेरे मन मे अव कुछ नही है काका। उस दम न जाने मेरे सिर पर कौन-सा भूत सवार हो गया था। अल्लाह गवाह है, मेरी रूह वडी तकलीफ पा रही है इस दम।'

तू तो निरा है।' मोनाई ने हसकर अजीम के गाल पर एक हल्की-सी चपत लगा दी। वह अपने घर के दरवाजे के सामने था। कहने लगा—'चले आओ, अपनी भाभी से मिलने चलो। नूरुद्दीन, बुरा न मानना बेटा इस वखत तो मैं अजीमा को अपने साथ लिए जा रहा हू। वहुत दिनों बाद—तुम तो समझदार ही हो बेटा !"

'हा, हा, काका, ठीक ही है। अच्छा तो मैं चलता हू। सवेरे मिलूगा।"

नूरुद्दीन बोला ।

"अच्छी बात है, सबेरे ज़रूर आना । बस, फौरन से पेश्तर अब काम पर जुट जाना है । क्या समझे ? अच्छा बेटा, जीते रहो, भगवान जी तुम्हे बनाए रखे" कहकर मोनाई अपने घर की कुडी खटखटाने लगा ।

मोनाई का प्रेमपात्र बनकर अज़ीम ज़रा बडप्पन का भाव लेकर नूरुद्दीन से बोला— सबेरे मिलूगा, नूरू । अच्छा, सलाम भाई ।"

मोनाई की पत्नी ने दरवाज़ा खोला । अज़ीम को पति के साथ देखकर जरा चौंकी । अज़ीम के प्रति उसकी घृणा चेहरे पर झलक गई । उसके ही कारण बूढे पति की बडी लाडली पत्नी को पति के हाथो मार खानी पडी थी और उसे तीस हज़ार रुपयो का गम सहना पडा था ।

काकी से तीस हजार रुपये ले जाने के बाद अज़ीम आज पहली बार सामने आया था । उसकी आखें इस वक्त झुक रही थी ।

मोनाई ने परिस्थिति को दोनो तरफ से सभाल लिया । अज़ीम के प्रति उसकी काकी के प्रेम का बखान करना शुरू किया । बहुत याद करती रही है । काकी के हाथ का मीठा भात खाने का इसरार किया । अज़ीम की नादानी कोई बडा गुनाह नही, बच्चे कर ही जाया करते है । मरने के पहले वह अज़ीम को कुछ न कुछ अवश्य ही दे जाता, सो उसका हक था । फिर अज़ीम को बतलाया कि वह दयाल को मुसीबत मे डालने के बाद छेदासिह को मिलाकर उसके गोदाम मे चोरी करवाने वाला है । उसमे भी अज़ीम का साझा रहेगा । चोरी करके रातोरात नावें लदवानी होगी ।

उसने यह भी बतलाया कि चोरी पाप नही है । दयाल की डाकेज़नी का जवाब है । अज़ीम को आगाह किया कि नूरुद्दीन को इन सब बातो की हवा भी न पहुचने पाए । इसके बाद मोनाई ने अज़ीम और नूरुद्दीन की दोस्ती को भी नापसद किया—"उसका-तुम्हारा कौन साथ ? वह उचक्का है, तुम सरीफ हो, बैपारी हो । काम निकाल लेना दूसरी बात है, मुदा लफगो का साथ करने से बैपारी की साख उठ जाती है । क्या समझे ।"

अज़ीम को उसने फिर से शीशे मे उतार लिया । नया उत्साह देकर

उसे विदा किया। मोनाई की पत्नी को अज़ीम पर विश्वास नही रहा था। उनके प्रति वह अपना क्रोध नही मिटा सकती।

मोनाई ने समझाया—"तू तो निरी पगली है। अरे, जो इस दम मिलना नहीं तो मैं ठडा पड जाता। ये लोग नवाव साहव के पैसे पर गुडागिरी करानेवाले रहे। हिन्दू-मुसलमान वाली चालें मेरे साथ भी चल रहे थे। दयाल का क्या है, वडा आदमी है, मगर मैं तो भिखारी हो जाता। अव इनको दम-पट्टी दे के साघ लिया है। और वो चाल चली है कि सदा के लिए खटका ही मिट जायगा। दयाल ने जो इत्ते-इत्ते हत्तियाचार मेरे ऊपर किए हैं, सो अव वह उसकी सज़ा पा जागगा। जव वो फस जायगा, तव नूरू और अज़ीमा को भी अलग-अलग फास के मिट्टी मे मिला दूगा। जो नुकसान सहा है उसे व्याज समेत वसूल कर लूगा। भगवान जी सदा सहाय रहे, कलकत्ते मे महल चुनवाऊगा। क्या समझती हो तुम! और तुम्हे तो गहनो से लाद दूगा, मेरी लाडो। मोटर मे विठाय के कलकत्ते की सैर कराऊगा तुम्हे। ज़रा इधर एक नज़र देख लो मेरी तरफ। ऐ, तुम्हे मेरी कसम!"

बूढे मोनाई की तीसरी पत्नी कनखियो से उसकी तरफ देखकर मुस्करा दी।

तीसरी पत्नी का कौतूहल वडे-वडे सवाल करता था, जिसके आधार पर मोनाई के नये-नये सपने वनते थे—"वस गाव मे यह आखिरी वाज़ी जीत लेन के वाद गाव का काला मुह करके कलकत्ते चला जाऊगा। वहीं व्यापार फैलेगा। हम तुम सेठ-सेठानी वनेंगे। नौकर चाकर रहेंगे, मोटर गाडी, कलकत्ते मे वडे-वडे कोठे गाटे जाएगे भगवान जी ने चाहा तो एक रोज कलकत्ते के वडे-वडे धन्ना-सेठो मे अपनी नाक पुजवाय लेऊगा। तुम [illegible] मेरी रानी! अरे, तुम्हे तो मैं सोने मे मढवाय के अपनी [illegible] मे बैठाय दूगा मेरी मैना!"

[illegible] गाव की [illegible] पिन्ना मरभुखो, मुर्दो के इस गाव मे सव [illegible] मोनाई के आगन मे खिलखिला रही थी।

बाहर, चारो दिशाओ मे कुत्तो के भौंकने की और सियारो की मनहूस आवाजें आ रही थी। कही से हिस्टीरिया मे चीखते हुए किसी इसान का दर्द रात के सन्नाटे को चीरता हुआ हवा मे कपकपी पैदा कर देता था। वर्ना यो मुर्दों की बस्ती मे तनखसोट खूखार जानवर ही अपनी आवाज कर रहे थे।

मौत की आखिरी घडियो मे, जब कि इन्सान शाति से दम तोडना चाहता है, कुत्ते और सियार उसे इस तरह मरने की मुहलत नही देते। जान निकलने के पहले ही कुत्तो के पैने दात शरीर की चीड-फाड शुरू कर देते हैं। दम के दम मे आदमी लाश, और लाश से ठठरी मे बदल जाता है।

बेनी कापते और डगमगाते पैरो से चला आ रहा था। उसके हाथ मे एक गडासा है। उसकी नजर एक लाश को खाते हुए कुत्तो के झुड पर पडती है। कुत्तो को इस तरह पेट भरते हुए देखकर वह बर्दाश्त नही कर सकता। उसे कुत्तो पर गुस्सा आया। घर जाते-जाते वह लौट पडा। न तो कमजोर पैर काबू मे थे और न दिमाग ही, रूहानी जोश से उसके पैरों मे आधिया और भूचाल बध गए थे। गडासा लिए हुए बेनी कुत्तो के मजमे पर झपटा। भरपूर हाथ पडा। एक का सिर साफ कट गया, दो-तीन जख्मी हुए और बाकी तमाम कुत्ते चिल्लाते हुए भाग गए।

अरसे से कुत्तो को इन्सान को मारने की आदत पड गई थी, उनसे मार खाने की नही। कुत्ते फिर झपटे। एक की गर्दन पर पूरा वार बैठा, पर बेनी अपने ही जोम मे मुह के बल लाश पर गिरा। किसी आदमी की अधखाई लाश थी। होठो पर कच्चे मास के एक लोथडे ने बेनी को नया जायका महसूस कराया। वह अभी ठीक तरह से इस नये अनुभव को पहचान भी नही पाया था कि कुत्तो ने उसकी टाग पर हमला बोल दिया। बेनी बडी जोर से चीख उठा। उसकी चीख मे जो शक्ति अपना परिचय दे रही थी उसीने उसे उठने का साहस दिया। दोनों हाथ टेककर उसने अपने को उठाने की कोशिश की। एक हाथ उस अधखाई लाश मे अन्दर तक घुस गया। हाथो मे छीछडे-छीछडे लग गए, लेकिन बेनी को इसकी

खबर न थी, कोई परवाह न थी। गडासा उठाकर उसने पीछे उलटकर फेंका। कुत्ते भागे। वेनी लडखडाता हुआ उठा। उसकी आखो से खून बरस रहा था। उसका हाथ खून और छीछडो से सना हुआ था। उसके होठो पर आदमी का खून लिपटा हुआ था।

वेनी किसी तरह अपने घर की तरफ चला।

वेनी का घर अभी भी बाकी था। सर पर छप्पर न था, न सही, मगर चार दीवारें तो बाकी थी। घर के दरवाजे और बास-बल्लिया निकालकर वह बहुत पहले बेच चुका था, फिर भी उस घर के लिए उसे प्यार था। लोगो ने घरो मे रहना छोड दिया था, मगर वेनी ने न छोडा। अपनी नव विवाहिता पत्नी के साथ वह वहीं रहा।

अकाल शुरू होने के दो महीने पहले वेनी का विवाह हुआ था। वह अपनी पत्नी के सौंदर्य पर मुग्ध था। उसकी पत्नी भी जी-जान से उसे चाहती थी। गाव-भर मे वेनी बसी बजाने मे अपना सानी नही रखता था। नवोढा को इसपर अभिमान था। व्याह की मेंहदी का रग भी फीका नही पडा था कि दुनिया का रग बदल गया। गाव उजडने लगा। मृत्यु की विभीषिका सारे गाव को निगलने लगी। शरीर की शक्ति क्रमश क्षीण होने लगी। एक-दूसरे के प्रति अपने प्रगाढ प्रेम से अकाल-पीडित नव-दम्पती ने जीवन के लिए एक नई प्रेरणा प्राप्त की। ससार से अपना सम्बन्ध विच्छेद कर वे दोनो सबसे दूर अपने घर मे ही रहने लगे। एक क्षण के लिए भी एक-दूसरे से अलग न होते थे। लेकिन आज चार रोज से वेनी की पत्नी का बोल बन्द हो गया था। हड्डियो के ढाचे मे एक धुकधुकी-सी चला करती है जिसे देख-देखकर वेनी की व्यग्रता बढती जाती है। कल तो उसकी पत्नी ने आखें भी नही खोली। पत्नी के विछोह की कल्पना वेनी को जीने नही देती। कल से वह घर से भागा-भागा फिर रहा है। घर आता है तो पत्नी की मृत्यु को निकट आते देखकर भय से पागल होने लगता है। बाहर की दुनिया उसे और भी डरावनी नजर आने लगी है।

इस वक्त वह परेशानी की हालत मे घर से वाहर चला आया था। उसके हाथ-पैरो मे जरा भी दम नही था। मगर एक दर्द, जो भूख की पीडा से भी ज्यादा तेज़ और तीखा था, उसे अपनी शक्ति देकर चला रहा था। वेहोशी की हालत मे लडखडाकर चलते हुए शरावी की तरह वह निरुद्देश्य-सा वहका चला जा रहा था। मोनाई का मदिर सामने था। मदिर के पास ही एक ताज़ी कटी हुई गाय पडी थी। खून से धरती लाल थी। सिर अलग, धड अलग। जरा दूर, मदिर की दीवार के नीचे ही एक गडासा पडा था। खून देखकर वहके हुए वेनी की निगाहे जमी। वह ज़रा देर तक खडा-खडा देखता रहा। पैर इतनी देर तक खडे रहने के कारण जवाब देने लगे। वेनी का ध्यान फिर वटा। उसकी घर चलने की इच्छा हुई। चलते-चलते उसने यो ही गडासा उठा लिया था और उसमे लगे हुए खून पर अपनी आखें जमाकर वह चलने लगा था, तभी उसकी कुत्तो से मुठभेड हुई।

वेनी घर पहुचा। उसकी पत्नी की सास अभी भी मास की झिल्ली मे धडकती हुई दिखाई दे रही थी। वेनी उसके सिरहाने वैठ गया। वह पथरा गया था। चुपचाप वैठा-वैठा अपनी पत्नी की तरफ देखता रहा। दिमाग वडी तेज़ी से दौड रहा था—"यह मर जाएगी, मुझसे छूट जाएगी, सदा के लिए विछड जाएगी, फिर कुत्ते खा जाएगे। नही, मैं इसे ऐसी जगह छिपाकर रखूगा जहा कुत्ते भी न देख पाएगे। मैं इसे अपने कलेजे मे छिपाकर रखूगा।"

वेनी की आखे चमकने लगी। नई स्फूर्ति जागने लगी। उत्साह मानुपिकता की सीमाओ को लाघकर प्रवल होने लगा। उसे इस खयाल से खुशी होने लगी कि यह अगर मुझमे समा जाए तो फिर कभी दूर न हो। यह अगर कलेजे मे समा जाए तो फिर कुत्ते न खा सकेंगे। मगर यो तो कलेजे मे समा नही सकती। और अगर नही समा सकती तो ज़रूर मर जाएगी और कुत्ते खा जाएगे।

वेनी के मस्तिष्क पर यह समस्या सवार हो गई कि कैसे वह अपनी

पत्नी को मरने और कुत्तो द्वारा खाए जाने से बचाए। फौरन ही उसका हल भी सूझ गया। इसके टुकडे-टुकडे करके इसे कलेजे मे छिपा लिया जाए, बस यह बच जाएगी। मौत इसे देख नही पाएगी, कुत्ते इसे खा नही सकेगे। यह खयाल बेनी को स्फूर्ति और प्रसन्नता देने लगा। वह तेजी से उठा। उसने अपना गडासा लिया। सास उसकी पत्नी की छाती मे बडी धीमी चल रही थी। बेनी ने सोचा, जल्दी करना चाहिए। मरने से पहले ही इसे काटकर कलेजे मे रख लू, नही तो यह मर जाएगी।

गडासे का पूरा वार गले पर पडा। अपने अधाधुध जोश मे वह लाश को बराबर काटता ही गया, यहा तक कि थककर गिर पडा। मास के टुकडे उसकी मुट्ठी मे आए। बेनी ने धीरे से हाथ उठाकर उन्हे देखा। आखो मे फिर नई चमक आई। थोडी देर पहले बाहर कुत्तो को मारते वक्त मास के छीछडे उसके होठो से लगे थे। उसे एक नया अनुभव मिला था। अपने हाथ मे पत्नी के शरीर के टुकडे देखकर बेनी को नया उत्साह आया। वह अपने हाथ को मुह के करीब लाता गया। आखो की चमक बराबर बढ रही थी। बेनी ने उन टुकडो को अपने मुह मे भर लिया और चबाने लगा।

भूख का पागल इन्सान अपने को मारकर भी जीवन की भूल-भुलैया मे भटकने की इच्छा करता था। भूख से लडते-लडते वह क्रमश भूख, पीडा, गरीबी, बुद्धि और मृत्यु की चेतना से परे जाकर जीवन से लड रहा था। मनुष्य का यह सघर्ष स्वय उसके लिए अर्थहीन हो चला था। उन्माद से भरे हुए कदम निरन्तर बढते चले जा रहे थे।

सोनाई के मदिर मे पुजारी जी रहते है। उनके चार बच्चे है, विधवा बहिन, पत्नी है और ब्राह्मण देवता अपने बडे परिवार को लेकर भूख से लड रहे है।

जव पुजारी जी गए तो उसने लाखो गालिया भगवान को सुनाई, देवी, देवता और वामन-ठाकुर को जी-भर कोसा, और फूटी कौडी देने से भी इन्कार कर दिया। भगवान भूखे मरने लगे। उनके पुजारी का परिवार भी भूखा मरने लगा। पहले अपने वर्तन-भाडे वेचे, फिर ठाकुर जी की पूजा के वर्तन वेच दिए। पीतल के ठाकुरो का कुनवा भी दूकानदार के घर पहुच गया। मदिर मे वेचने लायक अव कोई सामान न था। घर के सात प्राणी, पत्थर के राधा-कृष्ण और मदिर की गाय तथा उसका वछडा भूख से छटपटाकर दिन और रातें गुज़ार रहे थे। मोनाई आ भी गया, मगर भोग का इतज़ाम फिर भी न हुआ। मोनाई अज़ीम और अनाथालय के चक्कर मे पड गया। पुजारी एक वार उसके पास जाकर गिडगिडाया। मोनाई ने प्रस्ताव किया—"औरतो को अनाथाले मे भेज दो। और भगवान को भोग की क्या जरूरत है। वो तो भाव के भूखे है। उनके लाखो भगत यो रोज ही इस तरह भूखे मर रहे है। वे भला भोजन करेंगे।"

सवकी भूख सहन हो जाती थी, मगर अपने चारो वच्चो और गाय के वछडे को भूख से तडफना देखकर पुजारी त्रस्त हो उठता था। दिन पर दिन वच्चे सूखते जाते थे। गाव के दूसरे वच्चो की तरह उसके वच्चे भी दिन पर दिन मौत के निवाले वनते चले जा रहे थे। हारकर एक दिन उसने मोनाई के प्रस्ताव को स्वीकार करना चाहा। अपनी वहिन और पत्नी को मोनाई के अनाथालय मे भेजकर चार मुट्ठी चावल पाने की इच्छा की। उस दिन पति-पत्नी मे भयकर कहा-सुनी हुई। पुजारी हठ करके मोनाई के आदमियो को लाने गया। लौटकर देखा, कोठरी मे दो नगी लाशे टगी थी। पुजारी की पत्नी तथा वहिन ने अनाथालय के भय से अपने तन की फटी धोतिया उतारकर फासी लगा ली थी। अवोध वच्चे आश्चर्य से यह तमाशा देख रहे थे।

पुजारी ने लौटकर इस दृश्य को देखा। जीने की समस्या हल होने के वजाय और भी उलझ गई। पत्नी और वहिन को खोकर पुजारी पश्चात्ताप

को अग्नि मे जलने लगा। बच्चो को बचाने के लिए वह प्रतिक्षण चिंता से पीडित रहने लगा। समस्या कहीं भी हल होती न दिखाई देती थी और बच्चे दिन पर दिन मृत्यु के निकट पहुचते जा रहे थे। अपनी भूख की पीडा को पुजारी बच्चो की भूख मे मिलाकर खो देता था, और इस खो देने के कारण उनकी पीडा प्रतिपल, प्रतिक्षण दुगनी होती जा रही थी।

पुजारी त्रस्त हो उठा। एक दिन उसे विचार आया, अपने बचाव के लिए हत्या करना पाप नही। विचार की क्रिया-प्रतिक्रिया जल्दी-जल्दी उसके मस्तिष्क को उलझाने लगी। उसकी नजर सामने बधी गऊ और उसके बछडे पर गई। युगो से बधे मन को, ब्राह्मणत्व और हिन्दुत्व की चेतना को पुजारी की भूख झटका देकर तोड देना चाहती थी। सस्कारो के मोह को वह भूख की तलवार से काट देना चाहता था, परतु सस्कार भी कुछ कम प्रबल न थे। पत्नी और बहिन की मृत्यु, उसके हिन्दू हृदय मे गोमाता का स्थान और उसके पूजा करने के पेशे ने इस भूख से लडते हुए इन्सान को बुरी तरह जकड रखा था। उसे किसी करवट भी चैन न मिलता था। पुजारी हार-हार जाता था। पाप की भावना से उसका मन बार-बार थपेडे खाकर तडप उठा। राधा-कृष्ण की मूर्ति के सामने खडे होकर वह अपने को एकाग्र करना चाहता था, वह इस पाप की भावना को अपने मन से निकाल देना चाहता था—"तुम्ही बतलाओ, गोपाल, क्या यह पाप है? बच्चे फिर खाएगे क्या?"

गोपाल चुप थे। उनका मुस्कराता हुआ चेहरा वैसा का वैसा था।

पुजारी खीज उठा—"तुम पत्थर के हो। पीतल के मोल भी तो नहीं बिक सकते। किसी काम के नहीं, किसी अर्थ के नही।"

गोदान का पुजारी अपना सम्बन्ध विच्छेद करने के लिए भगवान से ही विद्रोह करना चाहता था। वह अपने साथ जबर्दस्ती कर रहा था। हत्या के लिए वह अपने विचारो का समर्थन चाहता था—न्याय चाहता था जो उसे वध करने से ही मिल रहा था।

विद्रोह की भावना प्रतिपल जोर पकड रही थी, क्योकि सस्कारो की

चेतना एक पल के लिए भी लुप्त नहीं हो रही थी। दिन-भर इसी संघर्ष में बीत गया। क्षण में गऊ वाले दालान की तरफ बढ़ता, फिर बाहर चला जाता। कभी बच्चों को ज़ोर से छाती में चिपटा लेता, फिर गुस्सा चढ़ता। कभी भगवान की कोठरी में चला जाता, हाथ जोड़ता, प्रार्थना करता, रोता-गिड़गिड़ाता, और फिर गालियां देने लगता और आंगन में आकर टहलने लगता। सारा दिन चक्कर काटते बीता। पुजारी के ब्राह्मणत्व, और हिन्दुत्व के संस्कारों ने हार न मानी, न मानी। उसका क्रोध बढ़ता गया। ठाकुर की कोठरी में जाकर उसने पहले तो भगवान के चरणों में अपना सिर फोड़ना शुरू किया और फिर भगवान को खींचकर पीटना शुरू किया।

इस बार उसने जबर्दस्त विद्रोह किया। अटूट हठ के साथ वह गाय के दालान में गया। भूख से दुबली गाय रस्सी से बंधी बैठी थी। भूख से बिल-बिलाता हुआ बेजान बछड़ा आंखें बंद किए हुए पड़ा था। कुट्टी काटने का गंड़ासा ताक पर रखा था। पुजारी गाय की तरफ गया। उधर से हिम्मत टूटी। फिर बछड़े की तरफ आया। बछड़े की तरफ जाते उसे अपने बच्चों का ध्यान आया। पुजारी का हठ फिर टूटने लगा। लेकिन वह नहीं चाहता था कि उसका हठ टूट जाए, उसके बच्चे भूखे मर जाएं। उसने तेज़ी के साथ गंड़ासा उतारा, बछड़े को खोलने की हिम्मत फिर भी न हुई। उसने गाय की रस्सी को खोला और उसे घसीटने लगा। गाय रंभाती हुई उठी। गाय बराबर रंभाने लगी। वह दयनीय आंखों से पुजारी को देख रही थी। शारीरिक कमज़ोरी, मन की निर्बलता और हठ पुजारी को तोड़े डाल रहा था। और इसी हार पर विजय पाने के लिए वह ज़बर्दस्ती गाय को घसी-टता हुआ मंदिर के बाहर ले चला। मंदिर में गो-वध करने की हिम्मत उसे नहीं हो रही थी।

उन्माद में पुजारी गाय को घसीटता हुआ ले जा रहा था। गाय कम-ज़ोर थी। मृत्यु का भय जानवर के दिल को दबोचकर उसके पैरों को और भी कमज़ोर बना रहा था। किसी तरह दस कदम चलकर गाय ने आगे

बढने से इन्कार कर दिया। वह गिर पडी। पुजारी उसे गाव से बाहर ले जाना चाहता था। गाय को मारकर उसके मास से अपने बच्चो का पेट भरने का निश्चय यद्यपि वह कर चुका था, फिर भी मन की गहराई मे सब कुछ अनिश्चित था। केवल सस्कार अपनी निश्चल गति से जागरूक थे। गाय ने आगे बढने से इन्कार कर दिया। इस इन्कार मे पुजारी की हार थी। यह हार पुजारी को कतई नापसद थी। उसे इससे घृणा थी। उसे गाय से घृणा हो गई। क्रोध आया। उन्माद जागा। उसने अपनी पूरी शक्ति लगाकर जमीन पर बैठी हुई गाय की गर्दन पर वार किया। गाय जोर से चीख पडी। खून के फौवारे छूट निकले। वह खून, मरती हुई गाय की छटपटाहट, दर्द-भरी आखे, पुजारी पर जादू का-सा असर करने लगी। खून बहते-बहते जमीन पर जमने लगा। गाय की छटपटाहट बद हो गई। ब्राह्मण पुजारी के सस्कार उग्र रूप से मन को तोडने लगे। पुजारी ने गडासा छोड दिया। उसकी इच्छा जोर से चीख पडने की हुई, परतु वह चीख न सका। उन्माद चला गया, ज्ञान फिर जागा। पुजारी की आखो से आसुओ की अविरल धारा बह निकली। ज्ञान की यह चेतना उन्माद से अधिक पीडा देने वाली थी—"माता, मुझे क्षमा कर। भगवान मुझे क्षमा कर।" फिर उसके मन मे विचार आया—"नही, पाप क्षमा नही किया जाता। उसका प्रायश्चित्त करना पडता है। मै प्रायश्चित्त करूगा। इसी गडासे से अपनी गर्दन काटूगा।' पुजारी ने फिर गडासा उठा लिया। सहसा उसके मन मे विचार आया—'बच्चो का क्या होगा ?" और उसने निश्चय किया कि बच्चो को मारकर स्वय अपना अत कर देगा। मरी हुई गोमाता के चरण छूकर वह गडासा लेकर मदिर की ओर चला। प्रायश्चित्त की 'पवित्र' भावना उसके मन को शाति दे रही थी, उसे दृढ बना रही थी।

कैसे वह अपने हाथ से अपने बच्चो को मारेगा ? कैसे गडासा उठेगा ? मन कमजोर पडने के पहले ही पुजारी का निश्चय दृढतर होता जा रहा था। मदिर के दरवाजे पर पहुचकर पुजारी के पैर फिर ठिठके। वह फिर कमजोर पडने लगे। गडासा लिए मदिर के बाहर टहलने लगा, "यदि मैं

स्वय प्रायश्चित न करूगा तो ईश्वर दड देकर मुझसे प्रायश्चित्त कराएगे।"

सस्कारी, आत्माभिमानी ब्राह्मण को दड भयानक और साथ ही अपमानजनक प्रतीत हो रहा था। पेट के लिए उसकी पत्नी और बहिन को वेश्या बनाने का प्रस्ताव ही उन दोनो के आत्मघात का कारण बना। ब्राह्मण पुजारी का रोम-रोम इस महादड की भयकर ज्वाला मे जल रहा था। प्रायश्चित्त करना ही उचित है। किंतु अपने बच्चो को गडासे से वह कैसे मार सकेगा ? गाय की हत्या का दृश्य उसे कायर बना रहा था। और वह कायर नही बनना चाहता था।

सहसा उसका ध्यान कनेर की झाडी की तरफ गया। ठाकुर के पूजा के लिए मदिर के बाहर कुछ फूलो के झाड लगा रखे थे। इधर अरसे से देख-भाल छूट जाने के कारण क्यारिया सूख चुकी थी। कनेर को देखते ही सहसा पुजारी को ध्यान आया कि इसकी जडो मे विष होता है। विष द्वारा अपने बच्चो तथा अपने-आपको मारना उसे सरल प्रतीत हुआ। पुजारी प्रसन्न हुआ। उसने भगवान को धन्यवाद दिया। उसमे नया उत्साह पैदा हुआ। गडासे से वह कनेर की छोटी-सी झाडी को काटकर उनकी जडें खोदने लगा। हाथो की शक्ति जवाब देने लगी थी, परतु प्रायश्चित्त का उत्साह उसे बल दे रहा था। उसने सारी जडें बटोर ली। क्यारियो की सूखी हुई टहनिया भी बटोरकर वह मदिर मे गया। गडासा बाहर ही पडा रहा।

चूल्हा बहुत दिनो से ठडा पडा था। पेड की टहनिया पुजारी ने चूल्हे मे रख दी। ताक से दियासलाई की पेटी उतारी। आठ-दस तीलिया अभी भी बची थी। पुजारी ने चूल्हा सुलगाया। मिट्टी का छोटा-सा घडा पानी से आधा भरा था। पुजारी ने उसे चूल्हे पर रख दिया। जडें उसीमे डालकर पुजारी अति शात भाव से पकते हुए काढे की तरफ देखने लगा। सूखी टहनिया जल्दी-जल्दी जल रही थी। पुजारी चूल्हे मे बराबर नई टहनिया झोकता जाता था।

काढा पककर तैयार हो गया। पुजारी पहले से भी अधिक शात हो गया। उसकी दृढता और भी बढ गई थी। उसने घडा उठाया। ठाकुर जी

की कोठरी की तरफ बढा। ठाकुर जी के सामने घडा रखकर उसने हाथ जोडे—"गोपाल, बहुत दिनो से तुम्हारा भोग नही लगाया मैंने। आज सब दिन की कसर पूरी हो जाएगी।"

उसने राधा-कृष्ण के चरणो पर वह घडा रख दिया और उनके होठो पर थोडा-सा जहर लगा दिया।

फिर बच्चो को जगाकर लाया। सबसे छोटे को गोद मे उठाया। खाने-पीने के नाम पर कोई चीज़ आज उन्हे बहुत दिनो के बाद मिल रही थी। बच्चे बहुत खुश हो रहे थे, बेताब हो रहे थे।

बाप का दिल फिर डगमगाने लगा। पुजारी ने अपने को साधा। घडे पर ढके हुए मिट्टी के सकोरे मे कनेर का काढा भरकर, अपनी गोद मे बैठे हुए बच्चे को उसने अपने हाथ से जहर पिलाना शुरू किया। बच्चा बडे सतोष से जहर पी रहा था। बाप की आखो मे आसू छलछला आए। पेट-भर चारो बच्चो ने ज़हर पिया। काढा खत्म होने लगा। वह खुद अपने लिए भी तो चाहता था। उसका अपना भी स्वार्थ तो था। उसने ज़बर्दस्ती बच्चो को पीने से रोक दिया।

इतने मे छोटा बच्चा पेट पकडकर रोने लगा। ज़हर धीरे-धीरे सब बच्चो पर असर कर रहा था। बाप चुपचाप देखता रहा। बेटे उसकी आखो के आगे मर रहे थे। वे सदा के लिए सो गए। पुजारी भी सदा के लिए सो जाना चाहता था। पुजारी ने घडे का मुह तोडा, जिससे पीने मे आसानी हो। टूटा घडा हाथ मे उठ आया। भगवान के चरणो मे प्रणाम कर पीना ही चाहता था कि गाय का बछडा कापती हुई आवाज़ मे रभा उठा।

पुजारी ठिठक गया। उसे चिता होने लगी। तडप-तडपकर मरेगा बिचारा। काढा बहुत थोडा है, नहीं तो उसे भी पिला देता। फिर उसे ध्यान आया। अपने स्वार्थ के लिए एक निरीह प्राणी को कष्ट देना बहुत बडा पाप है। जिसकी मा को मारकर वह इस समय प्रायश्चित्त करने बैठा है उसको इस तरह ससार मे सिसक-सिसककर मरने के लिए छोड जाने का क्या अधिकार है। अपने बच्चो के लिए उसे चिता थी। क्या वह बच्चा

नही है ?

स्वार्थ और परमार्थ का सघर्ष पुजारी को अपार कष्ट दे रहा था। वह मरना चाहता था। उसे मारने की प्रबल इच्छा थी। जहर इस समय उसके लिए अमृत था। जीवन विष से भी अधिक बुरा था। वह जीवन नही चाहता। पत्नी, बहिन, अपने बच्चो और गऊ का हत्यारा ब्राह्मण पुजारी जिन्दा नही रहना चाहता।

गाय का बछडा अपनी कापती हुई आवाज़ मे रभा रहा था।

स्वार्थ और परमार्थ मे घोर सघर्ष चला। पुजारी कठोर बना—"इस बच्चे को सिसक-सिसककर मरने के लिए छोडने का मुझे क्या अधिकार है ? पाप मैंने किया है। सिसक-सिसककर जियू तो मैं ! इतने दिन जियू कि मेरा जीवन पहाड बन जाए ? मेरे ऐसे हत्यारे के लिए यही सबसे बडा प्रायश्चित्त होगा !"

गाय के बछडे को कष्टमय जीवन से मुक्त करने के लिए पुजारी आगे बढा।

पुजारी ने अपना प्रायश्चित्त पूरा किया। परन्तु पत्नी और बहिन का आत्मघात, गोहत्या, बच्चो की लाश और गाय के बछडे का तडपना पुजारी के प्रायश्चित्त को उन्माद से न बचा सका। अपने-आपसे भयभीत होकर, चीखकर वह भागा—बेतहाशा भागा।

## ८

कनक को लकडियो मे अच्छी तरह सुला भी न पाए थे कि गिद्धो के झुड ने लाश पर धावा बोल दिया। शिबू और पाचू को अपनी जान के लिए दौडकर अलग होना पडा।

आज घर मे मौत का पहला दिन था। सवेरे शिवू की गोदवाली मुर्दा-दम लडकी चुन्नी ने भूख की तडप मे आखिरी ज़ोर लगाकर मा की छाती पर मुह मारा। उसीमे दाती बैठ गई। मा की छाती से दूध के बजाय खून निकल आया और चुन्नी का दम निकल गया।

पन्द्रह रोज़ से घर मे भूख का राज था। सबसे छोटी बहन कनक को छ रोज से जूडी आ गई थी। चुन्नी की मौत देखकर वह रोते-रोते बेहोश हो गई थी।

चिर प्रत्याशित मृत्यु इस घर से भी अपना हक लेने के लिए आ पहुची थी।

शिवू और पाचू चुन्नी को दफनाने के लिए गए। लौटकर आए तब तक कनक को उठाने की बारी आ गई थी।

शिवू आज सवेरे से गम्भीर हो गया है। चुन्नी मरी, घर मे सभीकी आखे पिघलने लगी। बाबा तो जनम के कठोर है, मगर शिवू अपने जीवन मे पहली ही बार आज मौन हुआ है और आखे खुश्क रही है।

रास्ते-भर शिवू-पाचू चुप रहे। बच्ची की लाश को अपने हाथो मे लिए हुए शिवू मृत्यु को अति निकट से अनुभव कर रहा था।

बचपन से उसकी इच्छाओ की बेल सदा सहारा लेकर बढी है। अपनी अकर्मण्यता की पालकी दूसरो के कधो पर रखकर उसका दर्प आगे बढना चाहता था। हठ से वह अपने दर्प की रक्षा करता था। उम्र बढती गई, बुद्धि न बढी। ब्राह्मणत्व, कुलीनता, पिता और छोटे भाई की प्रतिष्ठा का सहारा लेकर वह बडा बन नही सकता, इसे वह अच्छी तरह समझ गया। जुआ खेलकर या लीडर बनकर एक ही दाव मे प्रतिष्ठा को जीत लेने की कोशिश मे वह बराबर लगा रहा, मगर कामयाबी हासिल न हुई। हठ चिढ मे बदलती थी, चिढ गुस्से का रूप लेती थी और गुस्सा उसे उच्छृखल बनाता था। उच्छृखलता के आचरण मे वह अपनी लघुता को ढक लेना चाहता था। स्वय अपने से भी वह अपनी लघुता को छिपा लेना चाहता था, वह कठोर बन गया था।

अकाल ने पर्दा फाश कर दिया। अकाल उसकी इच्छा के खिलाफ था। हठ, चिढ, गुस्सा और उच्छृखलता कुछ भी काम न आ सकी। बच्ची की मृत्यु ने आज उसे पूरी तौर से हरा दिया था। अधिकाधिक कठोर बनकर शिबू अपनी इस पराजय को भी जीत रहा था। वह पत्थर हो गया था।

बच्ची को दफनाकर शिबू और पाचू घर लौटे। दोनो भाई मौन थे। घर के पास आए, रोने की आवाज़े सुनाई दी। अन्दर गए, देखा, कनक की लाश पडी थी। पाचू हिल गया। शिबू वैसा ही कठोर बना रहा।

पार्वती मा सबसे ज्यादा रो रही थी, उनका रोना देखकर आखो मे आसू आते थे।

सास-ससुर—बडो की मौजूदगी मे अपनी बच्ची के लिए रोना कुलीनो के अदब के खिलाफ माना जाता है। शिबू की बहू अपनी बच्ची से बिछडने का दर्द भी ननद की मौत पर उडेल देना चाहती थी। मगर किसीमे खुलकर रोने की शक्ति नही थी। शारीरिक कमजोरी और क्रमश निकट आते हुए अपने अन्त का भय, आसुओ को दबोच लेता था।

पास-पडोसी कोई नही आया। आबरू के ध्वस्त किले मे कुलीनता मौत से छिपकर बैठ रही थी।

टिकटी के लिए चार बास नही जुडते थे। बेबसी पर शर्म को कुर्बान कर फटी झोली मे कनक की लाश को डाल दोनो भाई उसे फूकने ले चले।

बोझ सभाले न सभलता था। दोनो भाई उजडी हुई आबादी से परे जाकर एक टूटे और उजडे हुए घर से थोडा-सा फूस और दो बास पाकर किसी तरह कनक को जलाने की सोच रहे थे। इतनी लकडियो मे लाश का जलना असम्भव था। लेकिन असम्भव को सम्भव बनाने की बेबसी से भरी हुई जिद से अपनी बहन की अन्तिम धार्मिक प्रेतक्रिया करना चाहते थे। दो-चार लग्गे-लकडिया और बटोरे मिल गई।

गिद्ध आसमान मे मडरा रहे थे। शिबू चिथडे से ढकी हुई लाश के पास खडा था और पाचू उन दस-पाच लकडियो से चिता बनाने का प्रयत्न कर रहा था।

चिथडे से निकालकर लाश को लकडियो पर रखा। हाथो मे दम न था। मन बेहद भारी हो रहा था। दोनो भाई चुप थे। लाश रखकर पाचू उसपर फूस डाल रहा था, शिवू ने दियासलाई की डिबिया निकाली। गिद्धो का झुड मडराते हुए नीचे उतरने लगा। पाचू भयभीत हो उठा। आग लगाने की जल्दी थी। लेकिन दियासलाई सुलग भी न पाई कि वडे-वडे पखो की हवा सिर पर लगी। गिद्धो का झुड झपट्टा मारकर नीचे उतरा। शिवू-पाचू उनके वार से वचने के लिए तेजी से पीछे हट गए।

पाचू ने फिर मुडकर भी न देखा। उसकी हिम्मत न हुई। अनेक शवो की तरह उसकी वहन का शव भी थोडी देर मे अपरिचित ककाल वनकर शेष रह जाएगा, यह वह सोचना भी नही चाहता था। सत्य मजवूरी वन-कर उसे पीडा दे रहा था। पाचू अत्यधिक विचलित हो उठा।

शिवू ने एक वार पीछे घूमकर देखा, गिद्धो के झुड के सिवाय उसे कुछ और न दिखाई दिया। वडे-वडे पाव फैलाकर गिद्ध चारो ओर वैठे थे और चोचें चल रही थी। कुछ गिद्ध आसमान मे भी उड रहे थे। अपनी वहन की लाश को इस तरह पक्षिराज के आहार का साधन वनते देखकर भी शिवू की आखो से एक वूद जल न टपका। शिवू सिर झुकाकर चुपचाप आगे की ओर वढा।

गोहत्या की वात, धीरे-धीरे, वचे हुए गाव की वात हो गई थी। मृत्यु से लडता हुआ उन्मादी मनुष्य एक क्षण के लिए इस खवर से उलझा भी था। अव तक इस गाव के प्राणी हर तरह से तो मरे थे, किन्तु हथियार की मदद से किसीका खून किया गया हो, ऐसी कोई घटना नही हुई थी। गऊ का मारा जाना मनुष्य के लिए उस समय विशेष महत्त्व की घटना न थी, खाली मोनाई ही इस काड को लेकर जरूरत से ज्यादा शोर मचा रहा था। वचे-खुचे गाव के आवरुदार भद्र लोग भी (अपने ऊपर पर्दा डालने के लिए) इस गऊ के मारे जाने की घटना को ज्यादा अहमियत दे रहे थे।

× × ×

आवरूदारो का बुरा हाल था। आवरू नाम की कोई चीज इस वक्त तक उनके साथ नही रह गई थी। उनकी बहू-बेटिया भी खुले आम धर्मशालओ और अनाथालयो मे भेजी जाने लगी थी। हरएक हरएक के घर का राज अच्छी तरह मे जानता था, फिर भी आवरू शब्द की रक्षा जवान से वरावर की जा रही थी। हरएक के घर मे ही एक-आध-दो मौतें भी हो चुकी थी। श्राद्धादि प्रेत-कर्म करना हरएक के लिए असम्भव हो चुका था, इसलिए जो घर मे मर जाता उसके लिए यह कह दिया जाता कि वह 'परदेस' गया है। 'परदेस' और 'धर्मशाले' का मतलब हरएक आवरूदार जानता था। अपनी औरतो-वेटियो को अज़ीम और मोनाई के हाथो वेचकर जो चावल पाते थे उसे वे सौ रुपये मन के हिसाव से खरीदा हुआ वताते। आवरू जाए तो जाए, मगर आवरू का खयाल दिल मे न जाता था। मन्दिर के सामने ही कटी हुई गाय को देखकर आवरूदार हिन्दू धर्म की याद करने लगा। मोनाई के साथ-साथ मन्दिर के अन्दर जाकर पुजारी के चारो वच्चो और गाय के वछडे को मरा हुआ देखा। मवके मुह से निकले हुए नीले झाग देखकर लोगो ने घटना को समझ लिया। हर आवरूदार को यह मौत वहुत अच्छी लगी। जहर खाकर आवरू वचा लेना लोगो को महान आदर्श का सार जचा। उनकी निगाह मे जहर की इज्जत वढ गई। गोहत्या का तज़किरा दवने लगा था। ज़हर की ख्वाहिश हरएक को होने लगी थी।

आज मृत्यु से अधिक आत्मीयता हो जाने के कारण पाचू विचलित हो उठा था। मृत्यु पर वह झुझला रहा था। क्या इस देश मे एक भी आदमी जिदा न वचेगा? क्या पृथ्वी से मनुष्य जाति ही उठ जाएगी! आज गावो मे है, कल शहरो मे मौत फैलेगी। एक दिन सारा देश मानवविहीन हो जाएगा।

पाचू की कल्पना क्रमश सजीव होने लगी। उजडे हुए गाव, उजडे हुए नगर, उजडी हुई दुनिया उसकी कल्पना के रगो से भरी जाने लगी। थोडे-से लोग, जो कि अमीर कहलाते हैं, वच जाएगे। मगर वे भी कव तक

बचे रहेगे? जब अन्न पैदा करनेवाला ही न बचेगा तो खानेवाला क्या खाकर जीवित रहेगा? रुपया, सोना, चादी और जवाहरात को क्या दातो से चबाया जा सकेगा। मोटरो और ऊचे-ऊचे महलो से क्या पेट का कभी न भरनेवाला गड्ढा भर पाएगा? नही। वे भी एक दिन मरेंगे। उन्हे भी एक दिन मरना ही होगा। बडे समाज को अपने स्वार्थ के लिए मारकर छोटा समाज भी जीवित नही रह सकता। स्वार्थ की व्यक्तिगत सज्ञा ही गलत है। हर आदमी स्वार्थी होना चाहता है। लेकिन असलियत यह है कि वह अपने स्वार्थ को पहचानता नही। व्यक्ति का स्वार्थ समाज का ही स्वार्थ है। जब समाज ही न रहेगा तो व्यक्ति कैसे जीवित बचेगा?

पाचू की कल्पना अपने गाव से लेकर कलकत्ते तक के विनाश का दृश्य देख रही थी। और कलकत्ते तक ही नही, उसकी कल्पना सारे विश्व को मानव-शून्य देख रही थी। वह बम, तोपें, टैंक, हवाई जहाज, बडी-बडी राजधानिया, ऊचे-ऊचे महल, मोटरें, ट्रेनें, रेडियो, टेलीफोन और ज्ञान-विज्ञान की सब चीजें मानव की असफलता का चिन्ह बनकर शेष रह जाएगी, घरो मे कुत्ते लोटेंगे। दुनिया मे जानवर ही बच जाएगे। आदमियो की ठठरिया ही उनकी याद दिलाने के लिए बच रहेगी।

मानव का एकमात्र प्रतिनिधि बनकर अपने कल्पना-लोक मे घूमता हुआ पाचू दुनिया को इसी तरह से देख रहा था। घर की दो मौतो ने उसके विचारो की गति और भी तीव्र कर दी थी। उसे एक-एक करके सब मौतें देखनी होगी, यह बात वह अपने ऊपर बडा सयम करके सोच रहा था मा, बाबा, भाई, पत्नी, भावज, तुलसी, दीनू, परेश—दुनिया की हर चीज वह इसी तरह से जी भरकर देखने लगा, जैसे अब वे सदा के लिए उनकी आखो से ओझल हो जाएगी।

निदू को सवेरे से इतना गभीर और मौन देखकर पाचू का दिल धदरा रहा था। वह जानता है कि उसके भाई का हृदय बडा कोमल है। निदू की बडी से बडी ज्यादतियो के बावजूद भी वह उसे बहुत प्यार

करता था। शिवू हमेशा ज़रूरत से ज्यादा बोलता, शेखी बघारता, चीखता-चिल्लाता, और जल्दी ही हमने या रो पडने का आदी था। पाचू उस रूप मे शिवू को देखने का आदी था। शिवू की यह गभीरता उसे उसके स्वभाव के विपरीत लग रही थी। उसे डर था, दादा के दिल को ज़बर्दस्त चोट पहुची है। कही कुछ हो न जाए।

मृत्यु आज घर से दो प्राणी कम कर गई। दीनू और परेश भी किसी वक्त जा सकते हैं। उन दोनो के हाथ-पैरो मे सूजन आ गई थी। बौदी (शिवू की वहू) पहले से ही दुबली थी, अब तो ककाल मात्र ही रह गई थी। मगला कितनी फीकी पड गई है बेचारी ! परतु उसकी बडी-बडी मद-भरी आखो मे अब भी चमक है। आज भी उसके होंठो पर मुस्कराहट बार-बार आती है, बल्कि पहले से ज्यादा आती है। पाचू ने अक्सर गौर किया है, मगला आजकल ज़बर्दस्ती हसने और हसाने की कोशिश भी करती है। बौदी की मुस्कराहट बडी डरावनी होती है। दातो की पक्तिया खुलते ही अपनी विकरालता का परिचय देती हैं। तुलसी बिलकुल नही हसती। उसका ध्यान उडा-उडा-सा रहता है। वह ज्यादातर चलती-फिरती भी नही, बैठी रहती है या लेटी रहती है। कमज़ोरी के बावजूद भी वह करवटें ज्यादा बदलती है।

मा आजकल ज़रूरत से ज्यादा चिडचिडी हो गई हैं मगर वह चिटचिडापन निहायत ऊपरी है। उस चिडचिडेपन के बीच उनकी गभीरता छिपी हुई है। सवेरे से शाम तक वही सबसे ज्यादा बोलती, चिल्लाती और चलती-फिरती है। बिना बात की आड लेकर घर के सब लोगो पर चीखा-चिल्लाया करती है, सबको गालिया दिया करती हैं—'मरो, मरो' किया करती हैं।

पाचू को मा का यह स्वभाव भी बडा अस्वाभाविक-सा लगता था। आज सवेरे चुन्नी की मौत पर उन्होंने बडा तूफान मचाया। जब बडी बहू की छाती मे ही चुन्नी की दाती बैठ गई थी, और छाती से खून निकलने लगा था, बडी बहू चीखकर आखें उलटने लगी थी। मा ने

एकदम से सबको गालिया देना शुरू कर दिया। एक सिरे से नन्हों 'मा मरो' कर डाला, लेकिन उस वीच मे मगला मे उन्होने पानो मगाग तुलसी को वुलाकर भावज को पकडने के लिए कहा, जबरदस्ती चुन्नी के जवडो मे अगूठे डालकर उसका मुह खोला और उसकी लाश को कुछ ऐ तरह आगन मे पटककर घर मे सवको चौंका दिया। झटके के साथ उचक-कर वडी वहू भी उधर देखने लगी। पाचू निश्चयपूर्वक जानता है कि उसकी मा पागल नही हुई हैं। उस अमानुषिक-सा लगनेवाली घटना मे मा की वुद्धि वहुत गहरे जाकर काम कर रही है। घर मे अपने वाली मृत्यु को तुच्छ करके, घर-भर के दिलो मे समाए हुए मौत के डर को झटका देने के लिए वह वहुत कठोर हो गई थी। मा के इस कृत्य ने उस समय वडी वहू को मरने से वचा लिया था, हरएक के जीवन मे कुछ दिन और वढा दिए थे।

पाचू गौर कर रहा था, जव दोनो भाई चुन्नी को दफनाकर घर लौटे तव घर के वाहर तक रोने की आवाजें आ रही थी। सवसे ऊची और सवसे ज्यादा दर्दनाक मा की आवाज़ थी। कनक की मौत पर मा का इस तरह से रोना और रुलाना भी पाचू को वडा ही अस्वाभाविक सा लगा था। जव ये लोग घर पहुचे तो एक वार वह दर्द नये जोश के साथ वढा। पाचू भी रो पडा, मगर शिवू नही रोया था। कनक की लाश को झोली मे डालकर वाहर ले जाने से पहले मा ने पाचू को एक ओर वुलाया और गभीर आवाज़ मे कहा—"रास्ते मे अपने दादा का ध्यान रखना, वेटा।" पाचू को ताज्जुव हुआ था। मा की आवाज़ मे ज़रा कपकपी न थी। पाचू ने ताज्जुव के साथ इसे महसूस किया था और उसे इससे वल मिला था। आप धैर्य धरकर मा को धैर्य देने की इच्छा उसके मन मे सहज ही जाग्रत हुई। वह मा को धैर्य वधाने लगा। मा ने उत्तर दिया—"धरती माता अपना धीरज आप ही धरती है, वेटा। छिन-छिन टूट रही है, पर दुनिया अव तक वची भी उन्हींके कारन है। तू मेरी फिकर मत कर। मैं टूट जाऊगी, पर हारूगी नही।"

इसके वाद से वह मा को एक नये रूप मे देखने लगा था। इतने दिनो की महातपस्या का तेज उनके कृशगात को प्रतिक्षण नवजीवन दे रहा था। उसी जीवन की ज्योति मे वे अपने वच्चो को खिला रही है। पाचू धरती के रूप मे अपनी माता को देखता था—धरती, जिसे मनुष्य प्रतिक्षण अपने पैरो तले कुचलता है परतु उसीके सहारे खडा भी है! लेकिन पाचू सोचता है, इस तरह से मा और कितने दिन जी सकेगी? कव तक, पाचू सोचता, धरती भी इन अत्याचारो को सह सकेगी?

पाचू की पूर्व-कल्पना फिर जाग उठी—"आदमी से खाली दुनिया, अपनी ही छाती पर धरती अपने महान वेटे का स्मारक लेकर, शोक करेगी। उसे अपने दूसरे वच्चो का खयाल भी तो है। आदमी की वुद्धि, ज्ञान-विज्ञान की अनगिनत निशानिया भी एक दिन खडहर होकर मिट्टी मे मिल जाएगी, धरती फिर टीलो, पहाडो और हरियाली से ढक जाएगी। मानव के चिन्ह का अस्तित्व लोप हो जाने के वाद धरती फिर अपने दूसरे वेटो—पशुओ और पक्षियो के लिए जीवनदायिनी और सुखद वन जाएगी।"

इस विचार से पाचू के अहम् को वल मिला। फौरन ही शिवू की याद आ गई।

कनक को गिद्धो के हवाले छोड आने के वाद, थोडी दूर आगे चलकर शिवू और पाचू, दोनो दो अलग-अलग रास्तो पर चलने लगे थे। शिवू घर की ओर चलने के वजाय ब्राह्मण पाडे के उत्तर की ओर चल दिया। वहा शिवू की मित्र-मडली के तीन सदस्य रहते है। शिवू को उधर जाते देख पाचू कुछ न वोला। सोचा—"अच्छा है, वहा जाकर उनका यह मौन टूटेगा। दिल का गम कुछ कम होगा।" पाचू घर की ओर चला आया। घर मे दोनो वहुओ और तुलसी से घिरी हुई मा वुखार से तपते हुए परेश को गोदी मे लिटाकर सवको अपने पाच वेटो की मौत के वारे मे अपनी आपवीती सुना रही थी। और उस वर्णन मे, घवराहट मे की गई अपनी वेवकूफियो का जिक्र करते हुए वे हसती जाती थी। उस हसी के पीछे,

यह महायुद्ध क्या है ? कौन-सा आदर्श है इसमे ? सत्य एक असत्य के साथ सधि करके दूसरे असत्य का सर्वनाश करने के लिए युद्ध कर रहा है। मनुष्य इसे राजनीति कहकर अर्द्धसत्य का पोषण करता है। अर्द्धसत्य अज्ञान का कारण है। ज्ञान प्रेम का मूल्य है। और प्रेम की गति है निर्माण तक—निर्माता तक।"

हथेली से ठोडी को पकडे हुए पाचू कोठरी की छत की तरफ देख रहा था। अधेरा उसकी आखो मे जम गया था। धीरे-धीरे आखो की ज्योति ने उस अधकार को वश मे किया और छत की कडिया दिखाई पडने लगी।

अपनी खिडकी के बाहर छिटकी हुई चादनी और तारो को पाचू देख रहा था। मगला उसकी छाती मे मुह छिपाकर सो गई थी। वह आज बहुत थक गई थी। आज उसकी हसी भी सहम गई थी।

सिर को टेके हुए पाचू का दाहिना हाथ थकान महसूस कर रहा था। लेकिन मगला के जाग उठने के भय से वह जरा भी न हिला-डुला, चुपचाप खिडकी के बाहर छिटकी हुई चादनी और आसमान के तारो को वह देखता रहा। अपनी छाती से चिपकी हुई मगला के स्पर्श को वह अपनी थकान से अधिक मूल्यवान समझता था। वह यह महसूस करता था कि मगला दिन पर दिन कमजोर होती जा रही है। उसे यह डर था कि यह स्पर्श-सुख न जाने कब सपना हो जाए!

सहसा चीख सुनाई दी। मगला चौंककर जाग पडी। पाचू उठकर बैठ गया। बौदी क्यो चीखी ? दादा के कमरे के किवाड भी जोर से खुले। पीछे से दादा की आवाज भी आई—"शाली चरका देकर भाग गई। घरवाले जैसे तुझे बचा ही तो लेंगे। हारामजादी, तू मेरी वस्तु है। यू आर माई थिंग, शाली!"

दिन-भर के बाद दादा की आवाज सुनी थी। मगला और पाचू दोनो सहमकर एक-दूसरे की ओर देखने लगे। पाचू उठकर तेजी से नीचे की ओर चला। पीछे-पीछे मगला भी चली। आगन मे शिबू अपनी पत्नी को

नगा करके उसपर बलात्कार करने पर तुला हुआ था।

बाबा तक अपनी कोठरी से बाहर आ गए थे। मा, तुलसी, दीनू, परेश, पाचू और मगला सक्ते मे खडे रह गए।

शिवू की बहू अपनी शक्ति-भर लड रही थी। सारे घर के सामने—सास-ससुर, ननद, देवर, देवरानी और अपने छोटे-छोटे बच्चो के सामने नारी की लाज लुटी जा रही थी। और लाज का लुटेरा था स्वय उसकी लाज का रक्षक—उसका पति।

शिवू को अपनी पत्नी के प्रति बेहद गुस्सा था। उसके पास सीधा तर्क था कि पत्नी पति की मिल्कियत है और इसीलिए कुदरतन उसे सर्वाधिकार प्राप्त है। बच्चा अपने खिलौने को जैसे जी चाहे खेले, उसे तोड भी डाले—इसमे खिलौने को शिकायत क्यो हो? पाचू की जिद ठीक इसी किस्म की थी।

दिन-भर मृत्यु की विभीषिका ने उसे मन ही मन बहुत तडपाया था। मृत्यु का भय पत्थर की शिला बनकर उसके कलेजे पर रखा था। वह दिन ही दिल मे दर्द से घुट रहा था। उसे उसमे बचने का कोई मार्ग नही मिलता था।

रात आई, पत्नी कमरे मे आई। भय को जीतने की भावना क्रमश शिवू को उत्तेजित करने लगी। अपनी पत्नी के भूखे-सूखे शरीर और टूटे हुए मन पर वह बलात्कार करने लगा। पत्नी को जितनी ही पीडा होती थी, शिवू का आनन्द उतना ही बढता था। शिवू की पत्नी के लिए पति के अत्याचार असह्य हो उठे।

आज सवेरे ही घर मे दो मौतें हुई थी। अपनी बच्ची मरी थी, दोनो बच्चे भी अब-तब हो रहे थे। ननद की मौत का गम था। और सबसे ऊपर अपनी शारीरिक निर्बलता के कारण बडी बहू बिलकुल टूट गई थी। उसपर शिवू का यह हिंसक उन्माद! सहनशीलता की सीमा से परे, इस अमानुषिक अत्याचार से घबराकर बडी बहू ज़ोर से चीख उठी। प्राणो के भय से उसमे उस समय बेहद बल आ गया था।

अपनी पत्नी के सहसा यों चीख पडने से शिवू चौंक पड़ा। वह जरा अलग हटा। मौका पाकर अपने प्राण बचाने के लिए बडी बहू फुर्ती से दरवाजे खोलकर नीचे भागी। पहले तो शिवू सहम गया, बाद में अपनी असफलता पर भयकर क्रोध जागा। वह दबनेवाला नही है। वह किसीसे भी नही डरता। वह अपनी इच्छा जरूर पूरी करेगा। उसकी पत्नी उसकी मिल्कियत है। अपनी मर्जी के मुताबिक वह उसका उपभोग कर सकता है। यह विचार शिवू को क्रोध मे पागल बनाकर अपनी पत्नी के पीछे-पीछे नीचे दौडा ले गया। घर-भर की परवाह न करके वह अपना अधिकार और बडप्पन सिद्ध करना चाहता था। शिवू अपनी पत्नी को काबू मे लाकर उसपर बलात्कार करने लगा। पाचू और मगला ने अपने मुह फिरा लिए। तुलसी मा की नजरें बचाकर चुपके से उधर देख लेती थी।

मा ने अपने मन को तुरत ही सभाल लिया। वह आगे बढी और जबर-दस्ती शिवू को पीछे ढकेलने लगी। मा को आगे बढते देख पाचू की चेतना लौटी। झूठी लाज छोडकर भावज को इस राक्षसी अत्याचार से बचाने के लिए वह आगे बढा। मा ने बेटे को घसीटते हुए कहा—"पापी, मा बाप की तो शर्म कर।"

शिवू तैश खा रहा था। पाचू उसे कसकर पीछे से पकडे हुए था अपने को पाचू के हाथो से छुडाने का प्रयत्न करते हुए वह गरजकर मा से बोला—

"यह बाबा को सिखाओ जाकर। उनका अब बखत भी है शरम करने का। छोडो मुझे।"

शिवू के इस उत्तर से अपनी चिर शकित आशका के साथ साक्षात्कार कर, मा का मन अदर ही अदर लज्जा और पीडा लिए हुए जमीन मे तेज छुरी की तरह गड गया। मा ने तुरत अपने मन को सभाल लिया और शिवू को दोनो हाथो से ढकेलते हुए, पाचू से चिल्लाकर कहा—"घर से बाहर निकाल दो इस चाडाल को। यह हत्यारा मेरे पाप की सतान है। मेरे पाप का फल है।" उनकी आखो मे आसू आ गए थे, उनकी आवाज उखड गई थी।

बाबा के तन की आखे बन्द थी, परतु मन की आखे अपने चरित्र की सबसे बडी दुर्बलता को आज आमने-सामने देख रही थी। स्त्री-विषय मे बाबा के असयम और अधैर्य ने उनके हरएक बच्चे को गलत तरीके से काम की चेतना दी। पाडित्य के दीपक के नीचे इस तरह सदा अधकार बना रहा। इस समय उन्हे ऐसे अनेक दृश्य याद आ रहे थे जब कि उनकी लापरवाही ने उनकी अबोध सतानो के मस्तिष्क को विकृत करने मे सबसे अधिक सहायता पहुचाई थी। मा और बाप, दोनो ही अपनी कमजोरियो से हारकर अपने बच्चो के शत्रु बन गए।

बाबा चरित्रवान थे। जीवन मे कभी किसी दूसरी स्त्री की ओर उन्होंने आख उठाकर भी न देखा था। पत्नी को वह पति की कामेच्छा तृप्त करने का साधन मानते थे। और इस नाते वह पत्नी को सदा पति की मिल्कियत ही समझते रहे। पार्वती मा मे भी स्वाभिमान की मात्रा कम न थी। दोनो ने एक-दूसरे से अपने स्वाभिमान की रक्षा करने के लिए सधि-सी कर ली थी। पति के इच्छा करते ही वह अपना शरीर समर्पित कर देती और इसके मूल्य मे वह अपने हठ पूरे किया करती थीं।

बाबा शहर के कालेज मे सस्कृत के प्रोफेसर थे। पार्वती मा को शहर अच्छा नही लगता था। वह गाव मे ही रहती थी। बाबा हर शनिश्चर की शाम को घर आया करते थे। पार्वती मा ने पाच बच्चो को खोकर शिबू को पाया था। वह उसे एक पल के लिए भी अपनी आखो से ओझल न होने देती थी। उनके लाड-प्यार ने ही शिबू को ज़िद्दी और चिडचिडा बनाया था। बाबा हर बार इसे बडे दु ख के साथ अनुभव करते थे और पार्वती मा से शिबू को पढाने-लिखाने और समझदार बनाने की बात मौके-मौके पर निकाला करते थे। शिबू की किसी भी कमज़ोरी के बारे मे किसी-का कुछ भी कहना पार्वती मा को बहुत अखरता था। वे चिढकर कहती—"बचपन मे सभीके लडके ज़िद्दी होते है। रही पढने की बात, सो वखत आने पर सब आप सीख लेगा। अभी उसकी उमर ही क्या है। क्या पढे बिना काम नही चलता ? और धन तो जो किस्मत मे होता है तो बिना

पढे भी मिल जाता है। पढ-लिख के नौकरी करने से ही सबके महल नही चुना करते।"

वावा चेतावनी देते, कहते—"तुम वडी भूल कर रही हो। वच्चे को एक उम्र से ज़्यादा अगर वच्चे की तरह ही रखोगी तो उसकी गैर-ज़िम्मेदारियो का सारा दोष भी तुम्हारे जिम्मे आएगा। पढाना सिर्फ नौकरी करानें के लिए ही ज़रूरी नही है। विद्या से चरित्र का विकास होता है।"

पार्वती मा पर वावा की इन वातो का कभी भी कोई अच्छा असर नही पडा। वे और चिढ जाती। और वावा शनिश्चर की रात खराव करना नही चाहते थे।

वावा ज्ञानी और चैतन्य थे। परतु अपनी इस कमजोरी के प्रति वह सदा अधकार मे रहे। धर्मपत्नी के साथ सभोग करने को उन्होने कभी व्यभिचार नही समझा और इसी नासमझी मे वे अपनी धर्मपत्नी को सदैव के लिए अपनी वेश्या वनाकर उसके साथ व्यभिचार करते हुए गृहस्थ धर्म का पालन करते रहे।

अधे हो जाने के वाद जव कोई काम न रह गया तव उनकी कामवृत्ति और भी ज़ोरो मे उभडी। पार्वती मा इस ओर से सचेत रहते हुए भी पति के हाथो का खिलौना वनकर रह गई। शिवू की वात ने आज वावा और पार्वती मा, दोनो की ही आखें खोल दी। मगर अव इससे लाभ ही क्या?

पार्वती मा मर जाना चाहती थी। अपने ऊपर का सारा क्रोध वे रो-रोकर शिवू पर उतार रही थी—"घर से निकाल दो इस चाडाल को। मेरी आखो के सामने से हटा दो इसे।"

वौदी और तुलसी को पार्वती मा अपनी कोठरी मे ले गई और अदर से दरवाज़ा वद कर दिया।

शिवू के डर से मगला भी अपने कमरे मे चली गई थी। शिवू आपे से वाहर होकर चीख रहा था। अपनी परवशता पर विगडकर वह हर एक को गालिया दे रहा था। और गालिया देकर वह आप ही घर मे

वाहर जाने लगा। पाचू सामने खडा था। जाने से पहले पाचू को मा और वहन की गालिया देते हुए उसने उसे कस-कसकर दो तमाचे मारे और घर से वाहर चला गया।

पाचू मार खाकर भी चुपचाप खडा रहा। उसके मन ने आज वडी करारी मार खाई थी। अकाल की समस्त घटनाए और यातनाए आज की इस घटना के सामने तुच्छ हो गई थी। वाहर की घटनाओ से पीडा पाने पर उसका मन घर मे शाति पाया करता था। परन्तु आज के वाद उनके घर से भी शाति चली गई थी। आज की घटना के वाद वह विच-लित हो उठा था। शिवू के लिए कुछ भी असभव न था। वेनी ने अपनी वहू का खून कर डाला। गाय तक का वध किया जा चुका था। हथियार पाने पर शिवू भी अपने सारे घर का वध कर सकता है। शिवू घर मे आग लगा सकता है। उससे कुछ भी वईद नही। लेकिन क्या पाचू उन सव दृश्यो को अपनी आखो से देख सकेगा—क्या पाचू अपने परिवार को नष्ट होते देख सकेगा?

पाचू घर से भाग जाना चाहता था। वह फिर सोचता, मेरे जाने के वाद घर को दादा के अत्याचारो से वचाने के लिए कोई भी नही वचा है। यह विचार मन मे वार-वार उठकर भी पाचू का हौसला न वटा सका। घर पर रहना अपना कर्तव्य समझकर भी वह घर से भाग जाना चाहता था—"मै कोई वुरी वात अपनी आखो से होते न देखूगा। मेरे वाद भले ही कुछ भी हो जाए। आखो से न देख सकूगा तो दुःख भी न होगा।"

कर्तव्य से विमुख होकर पाचू कायरता की ओर वढ रहा था और अपनी इस कायरता को वह वहानो मे छिपा लेना चाहता था—"मै अगर यहा हू, तव भी कुछ नही हो सकता। खूखार पागल को कौन रोक सकता है? कही वाहर जाऊगा। कलकत्ते-उलकत्ते कही चला जाऊगा। कोई नौकरी ढूढूगा। मिल गई तो घरवालो की भी कुछ रक्षा हो जाएगी।"

पाचू ने भागने का निश्चय कर लिया। और इस निश्चय के साथ ही साथ उसके मन मे एक भीषण द्वन्द्व छिड गया। यह घर, मा, वावा, मगला,

